इसे कोई संयम मीत गा लिया जाए तो भला उससे श्रेयस्कर और क्या होगा? बल के रस प्रोत्सुर्ता की बीमत्सता में कौन जाने क्या शेष केवल अवशेष बन रह जाय और फिर मेरा तो यह वृद्ध शरीर ठहरा।" यह कहते हुए वह पुनः शिलाखण्ड पर बैठ गए। उनका कण्ठ स्वर जैसे कुछ शिथिल हो उठा परन्तु नेत्र निराशा का सा स्पर्श करके भी दीप्त हो उठे, मुख-रेखाओं पर उत्साह लहर उठा और दृष्टि क्षितिज पर न जाने क्या कुछ देख स्वप्निल सी हो रही। किन्तु दीप अभी उनके मुख पर मनस्तोष का भाव देखकर भी व्यथित हो उठे। और देवी रोहिणी के तो नेत्र भी सजल हो उठे। बोलीं—"आर्य ऐसा न कहें, अभी तो वैशाली की रक्षा के लिए उसके तरुण पर्याप्त सक्षम हैं।"

"है पुत्री अवश्य है, परन्तु क्या उनके अभिभावक उन पर होते प्रहारों को देख केवल मूक ही खड़े रहेंगे।"

अभयार गणाध्यक्ष की बातों पर पहले तो कुछ क्षणों तक निष्पलक हुआ शून्य में देखता रहा और फिर उसने प्रथम पुरुषमुं और आचार्य सुहिता की ओर देखा। इस बार दोनों ही एक साथ बोल उठे—"आयुष्मान्, इस समय हमें तुम्हारे सौभाग्य पर यदि ईर्ष्या हो रही है। आर्य के आदेश का पालन करना ही अब तुम्हारा पुनीत कर्तव्य है।"

परन्तु अभयार इसके उत्तर में भी मौन ही रहा। भाग्य के इस अकस्मात आरोह पर विचारता सा वह बोला—"परन्तु पितृवर, एक निवेदन है।'

अभयार के मुख से प्रथम बार पितृवर का सम्बोधन सुन न केवल गणाध्यक्ष वरन् सिंह दम्पति का अंतस्तल भी पुलकायमान हो गया। परन्तु गणाध्यक्ष ने शीघ्र ही अपने भाव को संयत कर कहा—'अवश्य निवेदन करो पुत्र! मैं तुम्हारे मुख से निस्संकोच भाव से निवेदन सुनूं भला इससे बढ़कर भी कोई क्षण मेरे जीवन में आएगा? क्यों आयुष्मान् सिंह मैंने ठीक कहा न?'

सिंह सेनापति कुछ उत्तर दें उससे पूर्व ही अभयार मानों अपनी किसी भूल को मन ही मन संशोधित कर बोल उठा—"पितृवर, एक नहीं दो निवेदन करने का लोभ हो आया है।"

गणाध्यक्ष भाव-विभोर हो बोले—'पुत्रवर, तुम्हारा यही लोभ तो मेरी निधि है। उसे अवश्य प्रकट करो आयुष्मान्!

"भाग की सम्पत्ति को प्राप्त करने के पश्चात् उस पर मेरा सम्पूर्ण अधिकार होगा।" अभयार ने तनिक संकोच एवं विनयपूर्वक कहा।

प्रत्युत्तर स्वरूप गणाध्यक्ष के मुख से निकल पड़ा—"पुत्रवर, तुम्हारा संतोष ही मेरा हर्ष है। अतएव मुझे स्वीकार है।"

अभयार आगे बोला—"पितृवर इस प्रथम निवेदन के ही अन्तर्गत में सम्बन्ध की दृष्टि से देवी वेसमना का भ्राता हुआ चाहे अनुज ही सही, तो भी दोनों कुमारों का मातुल तो हुआ ही, अतएव अग्रज भी। जिन परिस्थितियों में मेरे भगिनी-पुत्र यहाँ आ रहे हैं उनका मुझे अपने मन चाहे ढंग से स्वागत करने का अधिकार मिलना चाहिए। उसमें कोई बाधा तो नहीं होगी?"

पर शेर करने की आवश्यकता तो नहीं स्वामी।"

"क्यों देवी? सिंह सेनापति के मुख से जैसे यह प्रश्न अनायास ही निकल गया। रोहिणी उत्तर में बोल उठी—"इसलिए स्वामी कि विनाश ही तो निर्माण का आधार शिला है।"

"किन्तु देवी यह यह विनाश तो नहीं वरन् आत्मघात है।"

'आत्मघात? देवी रोहिणी ने जैसे साश्चर्य पूछा। फिर बोली—'आत्मघात नहीं स्वामी विचार का द्वन्द्व है और आदर्श की परीक्षा कौन किससे श्रेयस्कर है उसका निर्णय और प्रस्तुत कर्त्तव्य के प्रति आह्वान। उसकी ओर से विमुख होना आत्मघात है एक दम ही तो आत्मघात है स्वामी।

सिंह सेनापति को लगा जैसे वह एक निरर्थक विशेषण है कर्त्तव्य के प्रति आह्वान तो बिलकुल ही नहीं। सोचने लगे—"सिंह यह तो निश्चय ही वैशाली की एक पुनीत परम्परा का हनन हुआ। एक आततायी जब उन पर प्रहारोद्यत हो तब वैशालिक आपस ही में लड़ पड़ें भला यह आत्मघात नहीं तो और क्या हुआ?"

वह इसी दिशा में आगे कुछ और सोचा चाहते थे कि इसी मध्य देवी रोहिणी बोल उठी—'स्वामी जब दो-दो कर्त्तव्य एक साथ आह्वान कर उठें तो फिर उनमें से एक का निश्चय करना अनिवार्य हो जाता है जानते हो वह क्या है?"

सिंह सेनापति उत्तर में मौन रहे। देवी रोहिणी फिर अपनी ही बात को आगे बढ़ाती हुई बोल उठी—"स्वामी और वह निश्चय यह करना होता है कि दोनों कर्त्तव्यों में से कौन-सा प्रमुख है। आप इस समय केवल वैशाली के एक सामान्य नागरिक नहीं वरन् समूचे वज्जिसंघ के महाबलाधिकृत हैं, समूचे गणराज्य की रक्षा का भार आपके कन्धों पर है केवल आप ही के कन्धों पर। साम्राज्य का नाग इस समय फुंकारता हुआ जो इस ओर बढ़ा चला आ रहा है कहीं वह गंगा की पावन धारा को पार कर वज्जि तट पर न आ पहुँचे इस बात केवल यही देखना आपका प्रमुख कर्त्तव्य है और शेष कर्त्तव्य हैं समस्त वैशालिकों का।"

"किन्तु देवी वैशालिक तो इस समय "

"स्वामी यह आपकी भूल है। वास्तव में आपके अन्दर बैठा वैशालिक ना ही आस्था मात्र डगमगा उठा है अन्यथा आपने वैशालिकों पर कभी भी इस प्रकार सन्देह न किया होता।"

सिंह सेनापति यह सुन जैसे भारी अपमान का अनुभव कर उठे। और वह इस समय न केवल खीझ कर रह गए, वरन् आवेशित उच्च कण्ठ स्वर में सावधान करते हुए कह उठे— 'देवी रोहिणी!

किन्तु देवी रोहिणी अपने स्वामी के इस आवेश से तनिक भी विचलित नहीं हुई। सर्वथा संयत रह वह बोली— आर्यपुत्र जो कुछ भी मैंने कहा है वह यथार्थ सत्य है यदि आप निष्ठावान वैशालिक हैं तो दूसरों को भी वही समझना होगा केवल अपने ही को वैसा समझना तो स्वयं निष्ठा का अनादर हुआ निष्ठा तो एक ज्योति के समान है जो परीक्षा के समय स्वयं दीप्त हो उठती है। फिर स्वामी, एक बात और भी तो है वैशालिकों ने संकट के समय ही के लिए तो आपकी महाबलाधिकृत चुना

है। संकट के समय आप वज्जिसंघ की बाहर से रक्षा कर सकें यही दायित्व तो उन्होंने आपको प्रदान किया है। अतः आज जब वैशाली विचार द्वन्द्व में व्यस्त है, आपका प्रमुख कर्तव्य है कि आप उसकी सीमान्त की रक्षा करें।"

सिंह सेनापति इस बार जैसे सहज भाव में बोले—"देवी मुझे यह कर्तव्य बताने की आवश्यकता नहीं पर एक कुशल महाबलाधिकृत भी जन सहयोग के अभाव में निस्सहाय हो जाता है, इस स्पष्ट तथ्य को तुम क्यों भूले जा रही हो? फिर यह साधारण अनोत्साह ही तो नहीं वरन् सैनिकों का रणकौशल भी है।"

"तो फिर स्वामी आप अपने कर्तव्य को देखें शेष वैशालिक अपने कर्तव्य को देखते रहेंगे।" रोहिणी ने मानों दृढ़ता से कहा।

"और यहाँ जो रिपु पक्ष के पंचमांगी हैं उनको.....? सिंह सेनापति ने जैसे एक दूसरी समस्या प्रस्तुत की।

देवी रोहिणी के पास जैसे उसका उत्तर भी था। वह तत्परता से बोल उठी—"वह तो आयुष्मान् व्यवहार का कर्तव्य है आप उसके कर्तव्य में भला क्यों हस्तक्षेप करें?"

और सुरक्षा प्रधान आचार्य शिष्य जब सहसा पवन के एक प्रबल झोंके के समान सामन्त पुत्र अभयदेव के सामने आकर खड़ा हुआ तो वह केवल स्तब्ध रह गया। यद्यपि आचार्य शिष्य उस समय निश्चय ही कर्तव्य प्रेरित था, फिर उसके मुख पर लेशमात्र भी कोई कठोर भाव नहीं था वरन् जैसे उस पर एक सहज मुस्कान बिखर रही थी। उसे इस प्रकार निःशस्त्र देख अभयदेव को आश्चर्य हुआ। वास्तव में उसके इस साहस को देख वह उसे सराहे बिना नहीं रहा। किन्तु उसके साथ इस समय जो अन्य सशस्त्र सामन्त पुत्र मंत्रणा-व्यस्त थे वे आचार्य शिष्य के इस अकस्मात आगमन पर उत्तेजित हो उठे। एक सावेश कह उठा—"जानते नहीं यह एक सामन्त का निजी आवास है, उसमें इस प्रकार प्रविष्ट होने का भला आपको क्या अधिकार था?"

आचार्य शिष्य ने जैसे उसकी इस बात को सुना ही नहीं। केवल अभयदेव पर दृष्टि केन्द्रित कर वह समुस्कान कह उठा—"कदाचित इन बन्धुवर ने मुझे सुरक्षा प्रधान समझने की भूल की है। पर इस समय मैं वह नहीं हूँ यदि इसका प्रमाण चाहिए, तो आप मेरी इस अंगुलि की ओर देखो मैं उनसे गण-शासन की मुद्रा भी उतार आया हूँ।" यह कह वह कुछ रुक रहा। सभी उपस्थित सामन्त पुत्र उसकी ओर शंकित हुए से देख उठे। परन्तु उनमें से एक के मुख पर स्पष्ट उसमें संदेह का भाव उभर आया। बोला—"आचार्य शिष्य हम मूर्ख नहीं। क्या हम इतना भी नहीं जानते कि तुम यहाँ निःशस्त्र आए हो और आवास के बाहर तुम्हारे सशस्त्र गण पुरुष खड़े हैं।"

आचार्य शिष्य ने उस युवक की ओर न देख अभयदेव पर ही अपनी दृष्टि केन्द्रित कर मृदुल कण्ठ स्वर में कहा—"मित्रवर, यह भी एक व्यर्थ का संदेह है।

किन्तु इसके पश्चात् भी जैसे उनमें से कोई आश्वस्त न हो सका। अभयदेव ने भी अविश्वास की सी दृष्टि से आचार्य शिष्य की ओर देखा, दृढ़ स्वर में पूछने लगा—"तो फिर आप यहाँ क्यों आए हैं?"

सभी सामन्त पुत्र उत्तर की प्रतीक्षा में उत्सुकता से आचार्य श्रिप्र की ओर देख उठे। उन्होंने समझा इस बार यह अवश्य ही विचलित हो पड़ेगा। आचार्य श्रिप्र के मुख से भी कुछ क्षणों पूर्व की मुस्कान सहसा विलीन हो गई और उसका स्थान गांभीर्य ने ले लिया।

सहसा नगर द्वार पर होते दुन्दुभि निनाद से गगन प्रकम्पित हो उठा। उसे सुन व्यवस्था-व्यस्त गण्य पुरुष सावधान हो गए तथा नागरिकों के मन का सन्देह भाव और प्रगाढ़ हो उठा। किन्तु साथ ही मुख्य राजपथ का रूप और अधिक उत्साह से संवरता चला। उस पर थोड़े-थोड़े अन्तर पर बने तोरणों एवं वंदनवारों को देख कर तो कोई केवल यही अनुमान लगा पाता कि आज महानगरी में जैसे किसी चिर आकांक्षित मंगल समारोह का आयोजन किया है। धर्म-धर्म राजपथों पर पौरजनों की भीड़ सघन होती चली यह और सघन होती जा रही थी कि इसी मध्य मुख्य राजपथ के एक स्थान पर अकस्मात् एक रथ आ रुका सम्मुख खड़ी भारी भीड़ को देखा रथारूढ़ व्यक्ति उसमें बैठे-बैठे ही उच्च कण्ठ स्वर से पुकार उठा—"सुनो ऐ वैशाली के नागरिको सभी कान खोलकर सुन लो।"

सभी उपस्थित नागरिक उसकी ओर उत्सुक दृष्टि से देख उठे। रथारूढ़ व्यक्ति क्षणिक रुकने के पश्चात् पुनः पूर्व से भी अधिक उच्च स्वर में कह उठा—"अरे ओ वैशाली के नागरिको क्या तुमने कुछ नहीं सुना ?"

नागरिकों को हतप्रभ हुआ देख वह एक उच्च ठहाका दे हँस पड़ा। हँसी को रोक इस बार कुछ मंद स्वर में वह बोला—"सौम्य बनो बनो यह भी अच्छा ही हुआ कि तुमने कुछ नहीं सुना।"

और तत्पश्चात् वहाँ एक बार और हँसी का ठहाका गूंज उठा। अपनी इस हँसी को रोक संभवतः वह अभी कुछ और भी कहता कि तभी अश्व सारथी ने अपने स्वामी की अकस्मात् यह परिवर्तित मनोदशा देख उसके आदेश की प्रतीक्षा किए बिना ही रथ आगे बढ़ा दिया। यह असंभव बढ़ा ही था अतः अपने को सम्हाल न सका और पीछे की ओर लुढ़क पड़ा। उसका आधा शरीर रथ में ही टिका रहा तथा अर्द्धभाग अधोमुख हो लटक गया। एक नागरिक ने जब सावेग दौड़ उसे व्यवस्थित करने का प्रयास किया तो रथ उसके पैर को ही रौंदता आगे निकल गया। इस पर वहाँ बड़ा घोष जनसमुदाय उत्तेजित हो जैसे एक स्वर में ही चिल्ला उठा—"अरे भी आकाश देखता नहीं यह क्या हो गया ?"

परन्तु सारथी ने जैसे यह सब कुछ नहीं सुना बस अपने अश्वों को दौड़ाने में ही व्यस्त रहा।

श्रेष्ठी भिरुविरुक के विक्षिप्त हो जाने का यह-समाचार सारी वैशाली में मानों विद्युत गति से फैल गया। उसे सुन सभी स्तब्ध हो उठे, परन्तु सामन्त कार्तिकेय ने जब यह सुना तो वह हँस पड़े। उन्हीं के पास इस समय सामन्त वीरभद्र भी बैठे थे वह भी हँसे बिना नहीं रहे। किन्तु फिर एक क्षण में ही दोनों गम्भीर हो उठे। और उदास मुद्रा से एक दूसरे की ओर देखने रह गए। दोनों ही के मुख पर इस समय केवल एक ही भाव व्याप्त था पर जैसे उन दोनों ही में से किसी को भी उस भाव

विरोध की ओर अधिक ध्यान देने का उन्हें अवकाश नहीं था। वे किसी गूढ़ मंत्रणा में व्यस्त थे, और फिर उसी में व्यस्त हो गए।

और भल्लसंवाहक के प्रासाद में जब यह समाचार पहुँचा तो सन्देशवाहक कपिल ने कुछ रहस्यपूर्ण दृष्टि से दासी-कन्या छाया की ओर देखा। यह आज प्रातः से अब तक एक नहीं अनेक संवाद भल्लसंवाहक तक पहुँचा चुका था अतः आज उसके निकट ऐसे संवादों में कोई नवीनता नहीं रह गई थी और यदि कोई थी भी तो केवल एक संवाद विशेष में। छाया के चिबुक को ऊपर उठा उसके नेत्रों में झाँकता हुआ वह बोला—"देवी, आज तो हमारे प्रसन्न होने का दिन है और तुम उदास दीख रही हो!"

और दिनों जब कपिल उसके चिबुक को इसी प्रकार उठा उसके नेत्रों में झाँकता था तो उसके कपोल एक अम्बा का स्पर्श पा लालिमा से दमक उठते थे। पर आज वह इस सब कुछ के पश्चात् भी केवल खिन्न ही बनी रही। उसके नेत्र सहमे से प्रतीत हुए। न जाने क्यों कपिल के बार-बार के आश्वासनों के पश्चात् भी उसके अन्तर में बैठा कोई भय निकल नहीं पा रहा था। अन्ततः वह स्वयं भी कुछ गम्भीर हो उठा। उसके हाथ को अपने हाथों में ले फिर बना चकित, उससे भी अधिक व्यथित के साथ पूर्ण आत्मीयता से दबाते हुए बोला—"प्रिये विश्वास रखो आज संध्या बेला में जब सूर्य अस्ताचल की ओर बढ़ेगा तो उसका रंग कुछ और ही होगा और कल भोर की फूटती किरणों में से भी कोई नया ही प्रकाश प्रस्फुटित होगा।"

किन्तु उसके पश्चात् भी छाया के मुख पर छाया नैराश्य जैसे अविचल ही तो बना रहा। अन्ततः कपिल अपने को निरुपाय अनुभव कर उठा। संभवतः वह अभी कुछ और कहना चाहता था कि इसी समय एक युवक ने प्रासादागार में प्रवेश किया। इतने दिनों पश्चात् अपने स्वामी-पुत्र प्रद्युम्नदेव को अपने ही आवास में आया देख कपिल को निश्चय ही हर्षित हो उठना चाहिए था। पर उस क्षण वह हर्षित नहीं हो सका, उसे देख वह केवल विस्मित हो उठा। और उसके इस मुख भाव को देख प्रद्युम्नदेव एक लम्बा ठहाका दे हँस पड़ा। फिर गम्भीर हो बोला—"क्यों बन्धुवर कपिल क्या घबरा गए?"

कपिल निश्चय ही घबरा गया था। छाया तो सहमी-सी खड़ी ही थी। यहाँ तक कि वह एक बार भी अपनी दृष्टि उठा अपने स्वामीपुत्र की ओर न देख सकी। उसको इस प्रकार सहमे देख, प्रद्युम्नदेव फिर हँस उठा। हँसते हुए ही पूछने लगा—"क्यों छाया क्या मुझे पहचाना भी नहीं?"

छाया को उसकी यह हँसी अत्यन्त भयावह लगी। वह अन्तर में बुरी तरह काँप उठी।

और उधर, नगर-द्वार के विशाल कपाट अभी भी यथावत बन्द थे। जैसे वे आज घूमेंगे ही नहीं और यदि घूमे भी तो फिर जैसे कोई भयंकर विस्फोट हो उठेगा। क्या विस्फोट हो उठेगा? यद्यपि यह अभी केवल भविष्य के गर्भ में ही था परन्तु अभी नागरिकों के निकट अब यह किसी प्रकार रहस्य भी नहीं रह गया था। और जब रहस्य खुल ही गया तो फिर कोई कैसे हाथ पर हाथ धरे बैठा रहता। समूचा नगर ही तो सशस्त्र हो उठा। परन्तु किसका खड्ग किस पर प्रहार करेगा अभी से यह कहना

अनिश्चित था। सम्भव है औरों को यह दुविधा रही हो पर आचार्य शिष्य जैसे निश्चित था। वह अपना खड्ग देवी शिप्रा की ओर बढ़ा बोला—"देवी शिप्रा लो यह खड्ग आज अपने हाथ में ही लो। जब तक मैं हूँ तब तक तो शायद तुम्हें उसे चलाने की आवश्यकता न पड़े परन्तु उसके पश्चात्...।"

यह कहते हुए सहसा उसका कण्ठ कुछ भर सा आया। किन्तु फिर भी जैसे वह प्रयास करता रहा। रुंधे कण्ठ स्वर से बोला—"देवी दासता से मृत्यु कहीं श्रेयस्कर है परन्तु देखो आत्मघात नहीं वह तो जघन्य अपराध है।"

आचार्य शिष्य के मुख से यह सुन देवी शिप्रा अवश्य ही व्याकुल हो उठी। परन्तु प्रकट में उसका तटस्थ भाव किंचित भी विचलित नहीं हुआ। उसके ओष्ठकोर सहज मुस्कान से फैल उठे। बोली कुछ नहीं। हाँ नेत्र पलक उठा आचार्य शिष्य की ओर अपलक देखा उसकी दृष्टि में आत्म-विश्वास झलक रहा था।

आचार्य शिष्य पराभूत हो उसकी ओर देखता रह गया।

सहसा नगर द्वार से पुनः तूर्य नाद हो उठा। उसे सुन आचार्य शिष्य तुरन्त अश्वारूढ़ हो नगर द्वार की ओर दौड़ लिया। चलते-चलते कंचुक से बोला—"मित्र कंचुक, अट्टालिका की चिन्ता न करना अब तो बस केवल एक ही चिन्ता करनी है और वह तुम्हें बताने की आवश्यकता नहीं।"

कंचुक अपना खड्ग ऊपर आकाश की ओर फेंकते हुए, फिर साथ ही तत्परता से उसे सम्हालते हुए बोला—"स्वामी देखा इस खड्ग को कितनी भी दूर फेंकूँ वापस लौट कर आएगा मेरे हाथ में ही।"

आचार्य शिष्य उसकी इस बात को सुन हँस उठा। बोला—"सो तो ठीक है कंचुक परन्तु शत्रु ऊपर आकाश में नहीं आगे-पीछे है। देवी शिप्रा के साथ आज निकलना कोई सरल कार्य नहीं।"

कंचुक नत मस्तक हो कह उठा—"आर्य, उस ओर से आप पूर्ण आश्वस्त रहें।"





## चौबीस

श्रेष्ठी मित्तविदक अपने भव्य प्रासाद के सभी बन्धनों को तोड़ बाहर की ओर भाग लिया। वह भागता जा रहा था और साथ ही असंगत रूप में कुछ कहता भी जा रहा था। गण-महानगरी की क्या कुछ परम्पराएँ हैं वे तो दूर की बात रही उसे अब अपने प्रासाद के ही किसी शिष्टाचार का ध्यान नहीं था। उसको इस मनोदशा में देख राजपथ पर आते-जाते बालक और नारियाँ कुछ भयभीत-सी हो उठीं, परन्तु प्रौढ़ अथवा वृद्ध नागरिक सहानुभूति से उसकी ओर देखते रह गए। युवक हँस पड़े।

सामन्त कार्तिकेय सामन्त वीरभद्र से बोले—"बन्धुवर इस मूर्ख ने तो हमारा जैसे साथ ही रहस्य खोल कर रख दिया।"

सामन्त वीरभद्र बोले—"तो फिर क्या बात है, बन्धुवर? जो हम करना चाहते हैं, वह किसी से छिपा भी क्यों रहे? हम कोई अपराध तो कर नहीं रहे जो कुछ कर रहे हैं वह वैशाली ही की तो एक पुनीत परम्परा की रक्षा है और वह हमें करनी ही होगी।"

और फिर सम्मुख खड़े एक युवक की ओर देखते हुए वह बोले—"क्यों आयुष्मान्, तुम सब कुछ समझ गए न न समझे हो तो एक बार और समझ लो बार कदापि खाली न जाए अन्यथा यह सब कुछ रखा रह जाएगा।"

धनुर्धारी युवक ने नत मस्तक हो कहा—"आर्य भला कभी यह भी सम्भव है, वैशालिक का प्रहार और वह खाली रह जाए।"

सामन्त कार्तिकेय उसकी कमर थपथपाते हुए बोले—"आयुष्मान तुमको तुम्हारा यह साहस आत्मविश्वास और दृढ़ निश्चय निस्संदेह तुम्हारे अनुरूप ही है।"

ये सब बातें गणसंवाहक के ही प्रासाद में एक नीचे के कक्ष में हो रही थीं और स्वयं गणसंवाहक इस समय ऊपर अपने विश्राम कक्ष में थे। वह वहाँ अभी-अभी पहुँचे थे और गवाक्ष छिद्रों में से झाँक नगर द्वार एवं उसकी ओर आते मुख्य राजपथ के दृश्यों को देख मन ही मन कुछ सोच रहे थे।

सहसा कक्ष में सन्देशवाहक कनिष्ठ ने प्रवेश कर कहा—"आर्य श्रेष्ठी मित्तविदक विक्षिप्त हो गए हैं!"

गणसंवाहक ने जैसे यह सुना ही नहीं। हाँ-हूँ कुछ भी तो नहीं किया। दृष्टि भी पूर्ववत गवाक्ष छिद्रों में से बाहर नगर द्वार की ओर भाँकती रही। द्वार-कपाट अभी भी बन्द थे और वहाँ नगर की एक नहीं अनेक कुल वधुओं, कुमारी कन्याओं

तथा प्रतीक्षाओं से उसका समूचा निकट क्षेत्र जैसे लहलहा रहा था। उधर, कुसुम राजपथ पर जन-समूह जैसे उमड़ा पड़ रहा था। उसे देख कदाचित् वह अपने से कुछ पूछ ही रहे थे कि इसी मध्य संदेशवाहक कपिल पुनः कह उठा—"आर्य, शस्त्रागार में कुमार प्रचण्डदेव पधारे हैं।"

गणसंवाहक के लिए जैसे इस समय इस तथा किसी भी संवाद में कोई नवीनता शेष नहीं रह गई थी। फिर भी उसे सुन उनके मुख पर हर्ष और रोष का साथ ही आश्चर्य का भाव छा रहा। किन्तु प्रकट में न तो वह उसे कक्ष में लिवा लाने की बात कह सके और न ही यह कह सके कि वह वापस लौट जाए। केवल पूर्ववत दृष्टि किए बाहर की ओर ही देखते रहे। परन्तु संदेशवाहक आज इस समय एक नहीं कई संवाद एक साथ लाया था। गणसंवाहक की जिधर वह खड़ा था पीठ थी फिर भी वह इस बार अपना मस्तक परयन्त नत कर, इतना नत कि उसने अपने जीवन में इससे पूर्व कदाचित् ही किया होगा विनयातिरेक के स्वर में बोला—"आर्य मुझे आज रात्रि तक का अवकाश देने की कृपा करें मुझे एक महत्त्वपूर्ण कार्य है।"

वैशाली की वर्तमान स्थिति में अपने संदेशवाहक के मुख से महत्त्वपूर्ण कार्य एवं उसके लिए अवकाश की बात सुन गणसंवाहक जैसे कुछ विस्मित हो उठे। बाहर की ओर से दृष्टि हटा, वह उसकी ओर मुख कर बोले—"आयुष्मान कपिल आज वैशाली में तुम्हें कोई महत्त्वपूर्ण कार्य है! भला वह क्या कार्य है?"

अपने वृद्ध स्वामी के मुख से यह सुन वह लेशमात्र को भी आतंकित नहीं हुआ। हाँ कुछ संकोच का सा अनुभव अवश्य कर उठा। तो भी उसे उत्तर देना था। अपनी दृष्टि ऊपर उठाए बिना ही बोला—"आर्यवर, मुझे आशीर्वाद दें।"

गणसंवाहक ने साश्चर्य पूछा—"सो किस बात के लिए आयुष्मान?"

संदेशवाहक कपिल सर्वथा अविचलित रह उत्तर में बोला—"आर्यवर, आज रात्रि वेला में राजा चेटक के प्रासाद में एक सामूहिक विवाहोत्सव है और उसमें मुझे भी सम्मिलित होना है।"

"तुम्हें भी सम्मिलित होना है? किसके साथ?" गणसंवाहक के मुख पर एक साथ ही आश्चर्य और आवेश का भाव छा उठा। संदेशवाहक कपिल ने इस बार जैसे साहस कर अपनी दृष्टि तनिक ऊपर उठाई। फिर नत मस्तक हो बोला—"आर्य वर देवी छाया के साथ और आर्य कुमार प्रचण्डदेव भी तो।"

कपिल के उत्तर का एक-एक शब्द जैसे गणसंवाहक पर वज्र प्रहार कर उठा। भारी उत्तेजना से उनका मुख तमतमा गया। नेत्र आग्नेय हो उठे। आवेश से कण्ठ-स्वर रुद्ध हो उठा। क्रोध से कंपकंपाते हुए बोले—"अरे ओ मातुल पुत्र क्या तुम्हें भी यही करना था?"

परन्तु संदेशवाहक यह समझने में असमर्थ रहा कि गणसंवाहक ने यह वाक्य स्वयं उसके लिए अथवा अपने ही पुत्र प्रचण्डदेव के लिए कहा है। अतः वह उत्तर में, मौन रहा। मौन रहे रहे ही क्रोधाभिभूत गणसंवाहक के मुख से निकलती प्रताड़नाओं को सुनता हुआ वह कक्ष से बाहर हो लिया। गणसंवाहक कहते रह गये—"मेरा पुत्र सामन्त मंगरदेव का पुत्र—प्रचण्डदेव—एक ऐसे विवाह मंडप में जहाँ एक अज्ञात

इस युवक का पाणिग्रहण होगा अथवा भी पाणिग्रहण करायगा! एकदम असम्भव! एक सामन्त पुत्र और वह एक अज्ञात कुल युवक के साथ बैठेगा जहाँ—जहाँ एक दासी कन्या भी बैठेगी। फिर, वह जैसे इसी की रट लगाते रह गए!

उधर, नगरद्वार के पास न जाने कब से खड़ी मंजरिका अंततः क्षुब्ध हो उठी। अर्घ्य सामग्रियों से सज्जित रजत-आधार अर्घ-कलश हाथ पर टिकाए एक वही वहाँ नहीं खड़ी थी, वरन सामन्त-पुत्री चारुस्मिता, महाश्रेष्ठी अग्रोमी रत्न कमल और न जाने कितनी अन्य श्रेष्ठी एवं सामन्त-पुत्रियाँ इस समय वहाँ उपस्थित थीं। देवी रोहिणी भी अब तक वहाँ आ पहुँची थी। अतः मंजरिका क्षुब्ध होकर भी प्रकट में कुछ न कह सकी। वह मन-ही-मन कुछ कह कर रह गई। उसका कण्ठ भी स्वाभाविक गति से अन्य अनेक कण्ठों से प्रस्फुटित होते मंगल गान में सहयोग देता रहा। यदा-कदा उनके इस मंगल गान को प्रकम्पित करता पृष्ठ भाग में खड़े जन-समुदाय के मध्य से उत्थित उच्च कण्ठ-स्वर में जयघोष भी फूट निकलता। उसे सुन मुख्य राजपथ के तोरण-वन्दनवारों का रूप और प्रखर हो उठता। सहसा राजपथों के दोनों ओर खड़े वृक्षों की विशाल शाखा प्रशाखाओं पर निर्मित मचानों से वादक-मण्डलियों का सुमधुर स्वर लहराता फूट निकला और उसके फलस्वरूप जैसे समूची महानगरी में ही उत्साह का संचार हो उठा।

परन्तु नगर द्वार की दूसरी ओर, बाहर, इस समय एक दूसरा ही दृश्य उपस्थित था। गजराज सचनक आरूढ़ मगध-कुमारों की देह न केवल मार्गजन्य धूलि धूसरित थी बल्कि अबाध गति से दौड़ते आने के कारण उनके शरीर से स्वेद-जल भी प्रवाहित था जिससे उनके वस्त्र अंग-प्रत्यंग से बुरी तरह चिपट उठे थे। मुख पर यात्रा-श्रम की क्लान्ति व्याप्त थी तथा कण्ठ बुरी तरह शुष्क हो उठा था। राजगृह से पलायन के समय यद्यपि उन्होंने वैशाली को ही लक्ष्य बनाया था। पर इस समय उन्हें देख कुछ ऐसा लग रहा था जैसे लक्ष्य पर पहुँचने के पश्चात् भी उन्हें कोई विशेष प्रसन्नता नहीं हुई। वे अभी भी स्पष्टतः उदास-मन तथा उचाट-चित्त दीख रहे थे तथा तत्क्षण उन्हें देख केवल यही प्रतीत हो रहा था कि पराजय की खिन्नता जैसे साकार रूप में वहाँ आ उपस्थित हुई हो। द्वार के उस ओर नगर के अन्दर में उत्साह का जो संचार था उसकी ओर से वे केवल उदासीन ही प्रतीत हुए और सम्भवतः इसी उदासीनता के कारण दोनों राजकुमार परस्पर निकट बैठे रहने के पश्चात् भी केवल मौन हुए बैठे रहे।

अन्त में यह मौन भंग किया विहल्ल ने। वह खिन्न हुआ सा बोला—
"बन्धुवर!"

अपने अनुज के इस सम्बोधन पर हल्ल ने उत्तर में हाँ-हूँ कुछ भी न कहा। वह मौन भाव से उसकी ओर देख कर रह गया। विहल्ल इस क्षण हल्ल के मुख की भारी उदासी को देख सिहर-सा उठा। परन्तु अगले क्षण ही अपने को संयत कर उसने जो कुछ कहना चाहा था, उसे ही कहने के अभिप्राय से बोला—"क्यों बन्धुवर, वैशाली आकर हमने क्या भूल नहीं की? जिस संकट को पीठ दिखाकर हम राजगृह से भाग उठे थे, क्या अब वह ही यहाँ भी प्रस्तुत न होगा? नगर द्वार के उस ओर से

हमारे स्वागत निमित्त गाता यह सुमधुर कण्ठ स्वर न जाने कब रणभेरी में परिणत हो जाये। अब हमारे यहाँ आने से यह किसी प्रकार भी तो असम्भव नहीं रह गया। कुमार कौणिक वैशाली पर अवश्य ही आक्रमण करके रहेगा और वैशालिक भी उसका सामना किए बिना न रहेंगे। और उसका परिणाम ? बंधुवर यह तो युद्ध सम्मुख है।"

विहल्ल क्या कहने वाला था हल्ल उसे वास्तव में पहले ही जान गया था। तो भी वह उसका उत्तर देने में जैसे असमंजस रहा। वह उसका भला क्या उत्तर दे यह सोचते-सोचते उसकी उदास मुखमुद्रा गंभीर हो उठी।

वह मन ही मन सोचता रहा— विपत्ति का आना अपने आप में एक दुर्भाग्य है, परन्तु यदि इस विपत्ति में कोई अनुज भी सहभागी बन जाए तो वह निश्चय ही और भी बड़ा दुर्भाग्य है। परन्तु अपने अन्तर के इस भाव को प्रकट किए बिना ही वह सहज ढंग में बोला—"आयुष्मान् फिर इसके अतिरिक्त और कोई विकल्प भी तो नहीं था।"

राजा को बन्दी बना लिए जाने की बात वह उसे अब भी बताने का साहस न कर सका।

'क्यों नहीं था बन्धुवर ?" विहल्ल तत्परता से बोला— 'क्या हम तथागत के संघ में प्रश्रय नहीं पा सकते थे ? आखिर मनुष्य के लिए वही तो मात्र एक ऐसा निकेत है जहाँ सभी विकार अपना अन्तिम आश्रय पाते हैं।"

हल्ल अनुज की इस बात को सुन हल्का-सा एक ठहाका दे हँस पड़ा। बोला— "आयुष्मान्, बौद्ध संघ तो स्वयं ही इस समय संकटग्रस्त है। महत्त्वाकांक्षी देवदत्त हिंसा का मार्ग ग्रहण कर बलात् मुखत्व प्राप्त करने के लिए उतारू है। देखो तो यह भी कैसी विडम्बना है ? धर्म का अनुशासन भी भला कहीं बलात् प्राप्त किया जा सकता है ? फिर धर्म और राजनीति में अन्तर ही क्या रह गया ?

और यह कहते हुए उसके मुख में मानों किसी भारी पराजय पर खिन्नता का अनुभव कर बरबस एक साँस बाहर निकल गई और फिर जब उसके फलस्वरूप मन का भार कुछ हल्का हो गया तो वह बोला—"आयुष्मान्, यह तो सर्वत्र अन्धकार ही अन्धकार है और यदि इस अंधकार पर विजय पा उसे आलोकित करना है तो उसके लिए संघर्ष अनिवार्य है। यह एक चिरंतन सत्य है। इस सत्य का चरितार्थ रूप ही तो तपस्या है और उससे विमुख होना पलायन है।"

विहल्ल ने तत्परता से परन्तु सहज रूप में प्रश्न किया— "तो फिर बन्धुवर हमने राजगृह में ही यह संघर्ष क्यों नहीं किया ?"

हल्ल ने भी उसी तत्परता से उत्तर देते हुए कहा—"आयुष्मान हम कर सकते थे अवश्य कर सकते थे परन्तु हमने जान-बूझ कर ऐसा नहीं किया। क्यों ? क्योंकि यह एक विवेकपूर्ण सिद्धान्त है कि मानवीय विकारों को उनके प्रथम उठान में कदापि न छेड़ा जाए, अन्यथा वे और अधिक उग्र हो उठते हैं।"

"और फिर चाहे वे अपने प्रथम ही उठान में सब कुछ नष्ट विनष्ट क्यों न कर दें ?" विहल्ल ने फिर तर्क प्रस्तुत किया।

हल्ल ने कहा—"परन्तु आयुष्मान्, तनिक यह भी तो कल्पना करो कि यदि प्रतिरोध होता तो फिर क्या होता ? राजगृह में जो कुछ अब हुआ है उससे कई गुना अधिक रक्तपात हुआ होता और इस रक्तपात में सर्वाधिक क्षति निरीह प्रजा की होती उस प्रजा की जिसके कल्याण के लिए ही यह राज्य की व्यवस्था है। उसी प्रजा के श्रम पर तो हमारा यह राज प्रासाद खड़ा है और उसी के बलिदानों पर हमारे वैभव का यह साम्राज्य टिका है। फिर भी यदि हम उसके प्रति निष्ठावान न रह सकें तो तुम्हीं बताओ फिर भला इससे अधिक घिनौना और कौन हो सकता है ?

विहल्ल को अपने अग्रज की यह बात सर्वथा निरर्थक प्रतीत हुई। उसे स्पष्ट ही आभास हुआ कि इन सभी बातों के पीछे निश्चय ही कोई गंभीर रहस्य छिपा है, जिसे उससे अब तक छिपाया जा रहा है। तनिक सोच वह फिर कहने लगा—"परन्तु बन्धुवर, जिस रक्तपात को टालने के अभिप्राय से हम यहाँ आए हैं क्या उसकी पुनरावृत्ति अब यहाँ नहीं होगी ? कुमार कुणिक अपनी वाहिनियों को ले यदि इस समय इधर ही की ओर अग्रसर हो तो इसमें क्या आश्चर्य है।"

विहल्ल की यह बात सुन हल्ल को लगा जैसे उसके मुख से अनायास ही कोई ज्वलंत तथ्य निकल गया है। वह कुछ सहम-सा गया। तो भी प्रकट में सर्वथा संयत रह, बोला—"आयुष्मान् राजनीति के गतिमान क्रम में सब कुछ हो सकता है। यह तो प्रायः निश्चित है कि रक्तपात होगा पर यह राजगृह वाले रक्तपात से कुछ भिन्न होगा। कुछ भी हो, युद्ध खुले आँगन में ही शोभा देता है।"

यह कह हल्ल तनिक रुक जैसे कुछ सोचता-सा रहा। फिर बोला—"आयुष्मान्, फिर शक्ति की शक्ति ही से तो टक्कर होगी।"

"और संभवतः इस टक्कर में एक स्वतन्त्र राष्ट्र केवल ग्रास बन कर रह जाए। फिर क्या यह शरणदाता राष्ट्र के प्रति विश्वासघात नहीं हुआ ?" यह कहते हुए विहल्ल ने अपनी दृष्टि उठा हल्ल की ओर देखा। विहल्ल के इस तर्क ने हल्ल को जैसे दुविधा में डाल दिया। वह उसका निराकरण करने के प्रयास स्वरूप बोला—"आयुष्मान्, विश्वास रखो यह तो राजनीति के सुस्थापित दोष हैं जिन्हें परम्पराओं की संज्ञा दे सहज रूप में स्वीकार कर लिया गया है अन्यथा तर्क का कहीं भी अन्त न होता और क्रिया शून्यता से वंचित रह जाती। अतएव परम्परा को ही तथ्य रूप में स्वीकार कर संतोष की साँस लेना श्रेयस्कर है। और यह परम्परा नहीं है जिसे हमने इस समय अपनाया है।'

हल्ल के अन्तिम वाक्य में विराम की दृढ़ता प्रतीत हुई। अतः विहल्ल इस बार कुछ मौन रह गया परन्तु वह अभी बिलकुल निरुत्तर नहीं हुआ था यह उसके मुख-भाव से स्पष्ट दीख रहा था। जैसे कोई अन्य तर्क प्रस्तुत करने, को वह अपना कण्ठ-स्वर साध विचारों को शब्दों में बाँधने का प्रयास ही कर रहा था कि इसी मध्य उसकी दृष्टि सहसा पीछे छूटे मार्ग की ओर घूम गई। उसने देखा कुछ अश्व तीव्र गति से दौड़ते हुए इधर ही की ओर आ रहे हैं। उन्हें देख वह चौंक उठा। उसके मुख की रही-सही आभा भी पूर्णतः निस्तेज हो उठी। वह निश्चय ही घबरा उठा था। भर्राए कण्ठ स्वर में बोला—"तो बन्धुवर, जिस संकट की आशंका भी अब वह सम्मुख

ही प्रस्तुत है।" और फिर नैन संकेत से उसने हल्ल का ध्यान उस ओर आकृष्ट करने का प्रयास किया। हल्ल ने भी जैसे सावधान हो, उधर की ओर देखा। वृक्षों के झुरमुट में से कई अश्व अनुक्रम से बाहर निकल तीव्र गति से नगर की ओर दौड़ते चले आ रहे थे। परन्तु वे अभी पर्याप्त दूर थे।

द्वार-शीर्ष पर खड़े सुरक्षा-प्रधान आचार्य सिम्ह की सतर्क दृष्टि भी इस समय तक उस ओर घूम चुकी थी और इन अश्वों को आते देख रक्षा-प्राचीर पर खड़े अन्य सैनिक भी पहले से अधिक सावधान हो उठे थे। उन्होंने अपने शस्त्रों को सम्भाल लिया।

इसी मध्य द्वार के इस ओर नगरभाग में मुख्य राजपथ पर एक अश्व वाहन द्रुत गति से दौड़ता आता दिखाई दिया और वह जन-समूह के निकट पहुँच खड़ा हो गया। उसके पीछे भागते आ रहे अन्य वाहन भी सहसा जहाँ के तहाँ खड़े हो गए। अग्रगामी वाहन पर इस समय एक श्वेत पताका फहरा रही थी अतः उसे देख किसी को भी यह समझने में विलम्ब न लगा कि उसमें कौन आया था। वाहन के रुकते ही उसमें से सर्वथा साधारण परन्तु शालीनतापूर्ण परिधान में देवी सिम्हा नीचे उतर सी। देवी सिम्हा को सम्मुख देख जन समूह में जैसे भारी हलचल-सी मच गई। *उत्साह के आवेग में सभी उसी ओर भाग लिए। देवी सिम्हा का मार्ग अवरुद्ध* हो उठा।

देवी सिम्हा को इस प्रकार भारी भीड़ से घिरा देख आचार्य सिम्ह कुछ झल्ला-सा गया पर मन ही मन उसे एक सुखद अनुभूति भी हो रही। तो भी वह इस समय समर्थ भट-पुरुषों को व्यवस्था के लिए ललकार उठा। उधर, द्वार के समीप खड़ी कन्याएँ तथा नववधुएँ भी जैसे देवी सिम्हा को देखने को आतुर हो उठीं। प्रतीक्षा में सभी की दृष्टि उस ओर केन्द्रित हो गई। यदि नहीं हुई तो केवल एक की और वह स्वयं कुमारी मंजरिका थी। उसके शीर्ष पर इस समय एक स्वर्ण कलश रखा था। उस ओर सर्वथा उपेक्षा का भाव लिया वह ध्यानस्थ हुई केवल उस ओर ही देखती रही जिधर इस समय आचार्य सिम्ह खड़ा था और इस सारे दृश्य को देख भारी गर्व का अनुभव कर रहा था। सम्भवतः उसके इस गर्व का मंजरिका की सूक्ष्म दृष्टि से साक्षात्कार हो रहा। वह कुछ खिसिया-सा गया। परन्तु अगले क्षण ही आचार्य सिम्ह ने अपनी दृष्टि उठा उधर की ओर देखा जिधर से कि अश्व प्रायः पूर्ववत गति के साथ सावेग दौड़ते चले आ रहे थे। उन्हें इस प्रकार आते देख वह दुविधा-ग्रस्त हो उठा।

और फिर उसके नेत्रों के सम्मुख महानगरी की सारी अन्तः स्थिति साकार रूप ग्रहण कर आ उपस्थित हुई। परन्तु उसे लगा वह जिस समस्या विशेष पर जितना अधिकाधिक सोचता जा रहा है वह भी उसी परिमाण में उलझती चली जा रही है। वैशाली का आन्तरिक कलह और विशेषकर गणसंवाहक का विरोध कब नया रूप ग्रहण कर, अन्ततः विकट परिस्थिति उत्पन्न कर दे यह चिन्ता उसे इस समय अन्दर ही अन्दर खाए जा रही थी। वह भली भांति जानता था कि देवी सिम्हा की सामय कुमारों के स्वागत निमित्त आमन्त्रित कर उसने स्वयं ही स्थिति को और भी अधिक विषम बना लिया है, परन्तु इस सब कुछ का पूर्वाभास होते हुए भी वह न जाने क्यों इसका लोभ संवरण नहीं कर सका। क्यों? उसका अन्तर ही उसे इस प्रश्न का उत्तर दे उठा। परन्तु

इस उत्तर के साथ ही उसके अन्तर में एक अन्य प्रश्न उठ खड़ा हुआ—प्रत्यक्ष में मंजरिका और अन्तर में देवी सिप्पा—क्या यह दोनों ही के प्रति विश्वासघात नहीं हुआ? अपने से बोला—"अवश्य, यह तो सचमुच निम्नतम श्रेणी का विश्वासघात हुआ।" यह सोचते हुए उसका हृदय किसी भारी आत्मग्लानि का-सा अनुभव कर उठा। परन्तु, इसी क्षण जैसे कोई अन्तर में उसे सावधान कर कह उठा—"अवश्य, यह समय वैयक्तिक बातों पर सोचने का नहीं। देखता नहीं वैशाली पर इस समय विपत्ति के काले मेघ छाए हुए हैं।" जैसे ऊपर सचमुच मेघ छाए हुए हों उन्हें देखने के लिए उसकी दृष्टि अनायास आकाश की ओर उठ गई। उसे लगा कि सूर्य की प्रखर उग्र रश्मियाँ मानो असंख्य जिह्वाओं में परिणत हो चटकारें लेती हुई नाच रही हैं, वैसे ही जिस प्रकार महारोषण रक्त-पिपासु खड्ग चमचमाते हैं। युद्ध-विभीषिका की आशंका साकार रूप ग्रहण कर उसके नेत्रों के सम्मुख आ उपस्थित हुई जिसे देख वह एक बारगी आपाद शीर्ष सिहर उठा। किन्तु दूसरे ही क्षण विवेक का सहारा ले अपने को संयत करने का प्रयास करते हुए उसने दोनों ओर के दृश्यों पर विहंगम दृष्टि डाली। अब इस समय तक झुरमुट को पार कर मुख्य मार्ग पर आ चुके थे। उधर गण्य पुरुषों के प्रयास स्वरूप नागरिक गण देवी सिप्पा का अवरुद्ध मार्ग प्रशस्त कर पीछे हट पंक्तिबद्ध खड़े हो चुके थे।

फिर भी आचार्य सिप्प जनता को सावधान कर उठा। वैशालियों को सावधान करता हुआ वह कह उठा—"भद्रजनों! वैशाली के लिए इस समय एक-एक क्षण मूल्यवान है।" और, उसका यह आह्वान पर्याप्त समय तक प्रतिध्वनित होता नागरिकों के कानों में गूंजता रहा।

देवी सिप्पा इस समय अपनी मादक मण्डली से घिरी सहज संकोच भाव से आगे की ओर अग्रसर थी। किन्तु उसके चलने की गति धीमी थी। उसे इस प्रकार मन्द गति से चलते देख आचार्य सिप्प कुछ खीझ-सा गया किन्तु शान्त हो सशंकित दृष्टि से उधर की ओर देखता भी रहा। यह देख मंजरिका के मन में आया—"धैर्य के इस क्षण को यहीं छोड़ क्यों न मैं प्रासाद की ओर भाग लूँ।" परन्तु अब तक देवी सिप्पा उसके अत्यन्त निकट आ पहुँची थी। देवी सिप्पा स्वभाव से संकोच शील थी तथा मितभाषिणी भी। तो भी इस अवसर पर जो उसका दायित्व था उससे वह नहीं चूकी। मंजरिका के अत्यन्त समीप पहुँच उसने सर्वथा सहज ढंग तथा मृदुल स्वर में कहा—"देवी मंजरिका तुम्हें बधाई है।"

यह सुन, जैसे आन्तरिक प्रसन्नता से उसका मुख दीप्त हो उठा। मंजरिका ने उसकी ओर से यह तनिक भी आशा नहीं की थी। अतः वह दुविधा-सी में पड़ गई। सोचती रही कि देवी सिप्पा ने क्या सचमुच उसे सम्मानित किया है अथवा उस पर उसका व्यंग्य प्रहार हुआ है। अतः वह तत्काल यह निर्णय न कर सकी कि उसका क्या उत्तर है। परन्तु किसी निर्णय पर पहुँचने के पूर्व ही जैसे उसके मुख से स्वाभाविक गति से निकल गया—"देवी सिप्पा तुम्हें भी तुम्हारे सौभाग्य पर बधाई है।"

देवी सिप्पा ने नेत्रकोरों से उसकी ओर देखा। उसके मनोभाव को वह समझ चुकी थी तो भी प्रकट में वह केवल तटस्थ भाव दिखा कर रह गई। वास्तव में वह

और, यह कह वह उन्मत्त ठहाका दे हँस उठा। उसकी हँसी में निश्चय ही एक रहस्यपूर्ण, आतंकित करती-सी गम्भीरता थी जो सहज ही में सर्वत्र छा गई। उसका कष्ट स्वर कण्ठ स्वर में वे दर्पित शब्द और फिर उसकी हँसी का वह ठहाका नागरिकों के कानों में गूँजता रहा और वह न जाने कब तक गूँजता रहता कि सहसा नगर के मध्य भवास में कहीं किसी कांस्य घड़ियाल पर प्रचण्ड प्रहार हो उठे। उसे सुन श्रेष्ठी मित्रविंदक फिर एक उन्मत्त ठहाका दे हँस उठा।

समूचे वातावरण में गम्भीर सन्नाटा-सा छा गया।

श्रेष्ठी मित्रविंदक के विक्षिप्त प्राय कण्ठ स्वर और कांस्य घड़ियाल के भीषण निनाद को सुन सभी नागरिक आतंकित हो उठे। सब ही की तो सुध मात्रा निस्तेज हो गई। आशंका भरी सहमी दृष्टि से वे द्वार-शीर्ष पर खड़े आचार्य शिष्य की ओर देख उठे। वह इस समय नगर द्वार की ओर बढ़ते आ रहे यवनों को देख रहा था। सहसा उधर की ओर से दृष्टि फेर उसने अपने निकट खड़े शस्त्रधारी गणपुरुषों को कुछ संकेत किया। और उसके उस संकेत पर, एक-एक कर कई गणपुरुष देखते-देखते ही तत्परता से रज्जुओं के सहारे प्राचीर से बाहर की ओर कूद पड़े। नगर द्वार तो अभी भी बन्द था ही। नगर घड़ियाल पर प्रहारों का क्रम भी यथावत् गतिमान था। रज्जुओं के सहारे सैनिकों को बाहर, नीचे की ओर कुदाने के पश्चात् आचार्य शिष्य जैसे तत्काल आगे कुछ भी सोचने में असमर्थ रहा। बस असहाय दृष्टि से वह द्वार के समीप खड़ी एक नहीं अनेक कन्याओं की ओर देख सका। उसने देखा वे सभी इस समय त्रस्त हरिणियों की भाँति एक दूसरे की ओर देख-देख भयभीत हुई जा रही थीं। फिर उसकी दृष्टि अकस्मात् 'कमल' मंजरिका और देवी शिप्रा पर जा टिकी। मंजरिका के मुख पर अति भारी निराशा का भाव व्याप्त था, और देवी शिप्रा की दृष्टि उसी की ओर ऊपर, नगर-द्वार के शीर्ष पर केन्द्रित थी। किन्तु उसके मुख पर इस समय भी स्वस्थ भाव व्याप्त था। वह देख आचार्य शिष्य जैसे चौंक पड़ा। सोचने लगा कि यह कोई योग साधी है अथवा पाषाण मूर्ति? परन्तु दूसरे ही क्षण उसे देखकर मानों उसके अन्दर की व्यग्रता लज्जित हो रही। वह मन-ही-मन 'धन्य-धन्य' कह उठा और साथ ही उसके हृदय में उत्साह का संचार हो उठा और फिर निकट में हो खड़े अनिरुद्ध को वह कोई आदेश दे सोपान पर से शीघ्र उतरता अपने अश्व की ओर बढ़ लिया।

कांस्य घड़ियाल की अविराम टंकारों पर आचार्य शिष्य के सुदीप्त अश्व की पद चापें गूँज उठीं।

सहमे हुए उदास नागरिकों के मुख पर फिर उत्साह का भाव संचरित हो उठा। पर श्रेष्ठी मित्रविंदक की वह विक्षिप्त हँसी अब तक वैसे अबोध हो बुरी तरह सहम, सभी के वक्ष से चिपट उठी।

गणसंचालक सामन्त संजयदेव का रोष इस समय जैसे अपनी पराकाष्ठा पर पहुँच चुका था। दाएँ हाथ से अपनी पूरी शक्ति के साथ घड़ियाल पर अनगिनत प्रहार करते रहने के कारण उसके वस्त्र बिखर उठे थे तथा श्रम से वसन स्वेद-सिक्त हो गए। वह कांस्य घड़ियाल पर प्रहार करते जा रहे थे तथा उसी के साथ-साथ उच्च अनवरत गम्भीर, परन्तु विक्षिप्त प्राय कण्ठ स्वर में कहते जा रहे थे—"मैं महासंहारक हूँ,

वैशाली की सर्वोच्च नियामक संस्था गणसंथागार का मैं पूर्णाधिकार सम्पन्न अधिपति हूँ। मैं किसी के प्रति उत्तरदायी नहीं वरन् स्वयं राजा चेटक मेरे प्रति उत्तरदायी है। अरे मेरे प्रति न सही संथागार के प्रति तो है ही। फिर भी मेरी यह उपेक्षा क्यों ?"

यह कह, उनका गम्भीर स्वर जैसे विश्राम की इच्छा से कुछ हल्का हुआ। परन्तु दूसरे ही क्षण अन्तर में फिर आवेश उठी किसी अन्य हिलोर के साथ वह पुनः दृढ़ हो उठा। वह उच्च स्वर में कहने लगे—"गणसंस्थागार के अधिकारों की रक्षा करना मेरा कर्तव्य है केवल मेरा। राजा चेटक यदि चाहे तो भी वह कदापि अधिनायक नहीं बन सकता। गणसंथागार उसे स्वेच्छाचारी बनने का अधिकार कभी नहीं दे सकता। अन्यथा या तो वह स्वयं नहीं रहेगा या फिर मैं नहीं रहूँगा संथागार नहीं रहेगा और जब गणसंथागार ही नहीं रहेगा तो फिर यह शासन भी नहीं रहेगा किसी की कोई भी सत्ता नहीं रहेगी यहाँ तक कि यह वैशाली भी नहीं रहेगी। जब उसका गणसंथागार ही नहीं रहेगा तो फिर भला वह ही कैसे रहेगी और जब वह नहीं रहेगी तो कुछ भी नहीं रहेगा सब कुछ मिट जाएगा मैं मिट जाऊँगा चेटक मिट जाएगा अरे ओ सुनो, परन्तु वैशाली की पुनीत परम्पराएं नहीं मिट सकती सामन्त भजदेव उन्हें कदापि न मिटने देगा नहीं मिटने देगा बिलकुल ही तो नहीं मिटने देगा और यदि वे मिटीं भी तो उनसे पहले स्वयं भजदेव मिट रहेगा और वह स्वयं मिटने से पहले सब को उन सभी को जिन्होंने महासंथागार के अधिकार को चुनौती दी है मिटाकर छोड़ेगा।"

सहसा उनका कण्ठ स्वर जैसे थककर भग्न हो उठा। वह विश्राम की एक साँस लिया चाहते थे पर साँस तनिक सा सहारा पाते ही बुरी तरह फूल उठा। फूलती साँस और उस से भी अधिक फूलते वक्ष के साथ उन्होंने अपने पैरों पर गिरे उत्तरीय को आवेश कंधे पर पटका मस्तक पर बहती स्वेद धार धार को सावेग तर्जनी अंगुली से पोंछ नीचे की ओर झटका और फिर विक्षिप्त प्राय दृष्टि से प्रांगण में खड़े जन समुदाय की ओर देखा। किन्तु उनकी दृष्टि जैसे अनायास उधर से उधर सम्मुख ही खड़े एक युवक पर जा टिकी। उसे देख पहले तो वह जैसे स्तम्भ हो गए, परन्तु दूसरे ही क्षण क्रोधावेश के कारण उनके नेत्र आग्नेय हो उठे मुख तम तमा उठा। मेघ-गर्जन सदृश कड़कते कण्ठ स्वर में बोल पड़े—"अरे ओ अभागा तू यहाँ ? अरे भाग तू यहाँ गणसंथागार के प्रासाद में ? मैं पूछता हूँ किसने कहा है तुझे यहाँ आने को ? जा—अब तेरा यहाँ कुछ नहीं जो था वह कभी का मिट चुका है"। पर यह उनके कण्ठ स्वर में सहमा विक्षोभ का सा भाव उभर आया। तनिक रुक वह फिर सावेग बोले—"अभागे मैं कहता हूँ तू हट जा मेरे नेत्रों के सामने से, अभी—तुरन्त अन्यथा—यह समूची वैशाली यहाँ खड़ी आज कोई और ही दृश्य देखेगी।"

परन्तु वृद्ध पिता की वह प्रताड़ना जैसे निष्फल रही। अभयदेव यथा स्थान ही निश्चल अडिग खड़ा रहा। उसके इस दुस्साहस को देख गणसंथाहक जैसे और भी अधिक क्रोधाभिभूत हो उठे। पुनः कर्कश स्वर में बोले—"अभागे सुना नहीं क्या तूने ? मैंने कहा हट जा मेरे नेत्रों के सामने से नहीं तो अभी कुछ अनिष्ट हो रहेगा। अरे, मैंने तो न जाने कब से यही समझ लिया है मेरे कोई पुत्र ही नहीं था और यदि था भी तो वह कभी का मर चुका है।"

गणसंवाहक के लज्जित मुख पर, जैसे सहसा पीड़ा का-सा भाव उभर आया जो उनके एक मात्र पुत्र को मानों हिला-सा गया। इस बार जैसे साहस कर उसने अपने नेत्र-पलक ऊपर उठाए, पर वे अधिक देर तक टिके न रह सके। दृष्टि नत होते ही उसका शीर्ष भी जैसे अवनत हो रहा। नत मस्तक किए हुए ही वह अत्यन्त विनम्र स्वर में बोला—"पूज्यपाद! मैं इस समय गण सेना में हूँ और सुरक्षा प्रधान आचार्य शिष्य ने गणसंवाहक की रक्षार्थ मुझे इसी प्रासाद पर नियुक्त किया है।"

प्रचण्ड देव के मुख से यह सुन गणसंवाहक का क्रोधावेश एवं विक्षोभ जैसे स्वयं ही सहसा आश्चर्य में परिप्लुत हो उठा। उनके नेत्र विस्फारित हो रहे तथा स्वत नम्र हुए कण्ठ स्वर में पूछने लगे—"प्रचण्डदेव तुम्हारे मुख से यह जो कुछ मैं सुन रहा हूँ क्या वह सत्य है अथवा यह भी तुम्हारा कोई प्रपंच है ?"

"श्रद्धास्पद विनीत सेवक ने जो कुछ कहा है वह अक्षरश: सत्य ही है। यह भी सत्य है कि मेरी महत्त्वाकांक्षा पूर्ववत है परन्तु आचार्य शिष्य ने अपने अकाट्य तर्कों से उसके स्वरूप का अवश्य बदल दिया है।" यह कहते हुए उसने अपनी दृष्टि उठा वृद्ध पिता की ओर देखा। उनका फूलता श्वास इस समय तक जैसे सामान्य अवस्था में आ चुका था। तनिक जिज्ञासा का सा भाव प्रकट करते हुए वह बोले—"सो कैसे आयुष्मान् ?"

इस बार पिता के मुख से आयुष्मान का सम्बोधन सुन प्रचण्ड का हृदय आत्मीयता का स्पर्श कर पुलकित हुए बिना न रहा। श्रद्धाभाव से अपना मस्तक पूर्व से भी अधिक नत कर वह अति विनम्र स्वर में कुछ कहने को उद्यत ही हुआ था कि इसी मध्य आचार्य शिष्य का अश्व द्रुत गति से दौड़ता हुआ वहाँ आ पहुँचा। और आचार्य शिष्य उसकी पीठ से कूद सावेग गणसंवाहक की ही ओर बढ़ लिया। निकट आ उसने यथोचित सामन्त का अभिवादन भी किया। फिर प्रचण्डदेव की ओर तनिक देख नत मस्तक ही खड़ा हो गया। गणसंवाहक ने प्रांगण में खड़े मन्त्री व सामन्त जनों की ओर जैसे साश्चर्य देखा और फिर उन्होंने अपनी दृष्टि आचार्य शिष्य के मुख पर केन्द्रित कर दी। उसे देख उनका मुख भाव जैसे एक क्षण में ही परिवर्तित हो उठा। प्रांगण में खड़े जन-समुदाय की ओर देखते रह वह न जाने क्या सोच सावेग आचार्य शिष्य की ओर बढ़ लिए। उसके सम्मुख आ दृढ़ कण्ठ स्वर में बोले—"जानते हो आयुष्मान तुम इस समय कैसी भाव अवस्था में हो ?"

गणसंवाहक के मुख से यह सुन प्रांगण में खड़े सभी सामन्त एवं मन्त्री एक स्वर में तो उनका जयजयकार कर उठे। किन्तु निकट में खड़े सभी भृत्यजन आशंकित हुए सहम उठे। आचार्य शिष्य भी जैसे मन-ही-मन सोचने लगा—'प्रचण्डदेव ने यह कहीं विश्वासघात तो नहीं किया ?' और फिर उसने संदिग्ध दृष्टि से उसकी ओर देखा फिर सामन्त मंत्रीदेव की ओर। बोला कुछ नहीं। गणसंवाहक पुन जैसे क्रोधावेग के से दृढ़ स्वर में पूछ उठे—"अरे ओ अबोध बालक, मौन क्यों है तू उत्तर क्यों नहीं देता ?"

आचार्य शिष्य को इस बार निश्चय ही जैसे आश्चर्य भारी संदेह हो उठा। फिर भी प्रकट में उसने अपने को प्रयास कर, सर्वथा अविचलित रखा। पराजित

वैशाली की सर्वोच्च नियामक संस्था गणसंथागार का मैं पूर्णाधिकार सम्पन्न अधिपति हूँ। मैं किसी के प्रति उत्तरदायी नहीं वरन् स्वयं राजा चेटक मेरे प्रति उत्तरदायी हैं। अरे मेरे प्रति न सही संथागार के प्रति तो है ही। फिर भी मेरी यह उपेक्षा क्यों ?"

यह कह उनका गम्भीर स्वर जैसे विश्राम की इच्छा से कुछ हलका हुआ। परन्तु दूसरे ही क्षण अन्तर में फिर आवेग उठी किसी अन्य हिलोर के साथ वह पुनः दृढ़ हो उठा। वह उच्च स्वर में कहने लगे—'गणसंस्थागार के अधिकारों की रक्षा करना मेरा कर्त्तव्य है केवल मेरा। राजा चेटक यदि चाहे तो भी वह कदापि अधिनायक नहीं बन सकता। गणसंथागार उसे स्वेच्छाचारी बनने का अधिकार कभी नहीं दे सकता। अन्यथा या तो वह स्वयं नहीं रहेगा या फिर मैं नहीं रहूँगा संथागार नहीं रहेगा और जब गणसंथागार ही नहीं रहेगा तो फिर यह शासन भी नहीं रहेगा किसी की कोई भी सत्ता नहीं रहेगी यहाँ तक कि यह वैशाली भी नहीं रहेगी। जब उसका गणसंथागार ही नहीं रहेगा तो फिर भला यह ही कैसे रहेगी और जब यह नहीं रहेगी तो कुछ भी नहीं रहेगा सब कुछ मिट जाएगा मैं मिट जाऊँगा चेटक मिट जाएगा अरे ओ सुनो, परन्तु वैशाली की पुनीत परम्पराएं नहीं मिट सकतीं सामन्त भयदेव उन्हें कदापि न मिटने देगा नहीं मिटने देगा बिलकुल ही तो नहीं मिटने देगा और यदि वे मिटीं भी तो उनसे पहले स्वयं भयदेव मिट रहेगा और वह स्वयं मिटने से पहले सब को उन सभी को जिन्होंने गणसंथागार के अधिकार को चुनौती दी है मिटाकर छोड़ेगा।

सहसा उनका कण्ठ स्वर जैसे थककर अवरुद्ध हो उठा। वह विश्राम की एक साँस लिया चाहते थे पर साँस तनिक सा सहारा पाते ही बुरी तरह फूल उठा। फूलती साँस और उस से भी अधिक फूलते वक्ष के साथ उन्होंने अपने पैरों पर गिरे उत्तरीय को सावेग कंधे पर पटका मस्तक पर बहती स्वेद कण धार को दायें तर्जनी अंगुली से पोंछ नीचे की ओर झटका और फिर विक्षिप्त प्राय दृष्टि से प्रांगण में खड़े जन समुदाय की ओर देखा। किन्तु उनकी दृष्टि जैसे अनायास उधर से उचट सम्मुख ही खड़े एक युवक पर आ टिकी। उसे देख पहले तो वह जैसे स्तब्ध हो गए, परन्तु दूसरे ही क्षण क्रोधावेश के कारण उनके नेत्र आग्नेय हो उठे मुख तम तमा उठा। मेघ-गर्जन सदृश कड़कते कण्ठ स्वर में बोल उठे— अरे ओ अधम तू यहाँ ? अरे पापी तू यहाँ गणसंचालक के प्रासाद में ? मैं पूछता हूँ किसने कहा है तुझे यहाँ आने को ? जा—अब तेरा यहाँ कुछ नहीं जो था वह कभी का मिट चुका है"। यह कह उनके कण्ठ स्वर में सहसा विक्षोभ का सा भाव उभर आया। तनिक रुक वह फिर सावेग बोले— 'अधम मैं कहता हूँ तू हट जा मेरे नेत्रों के सामने से, अभी—तुरन्त अन्यथा—यह समूची वैशाली यहीं अभी आज कोई घोर ही दृश्य देखेगी।"

परन्तु वृद्ध पिता की यह प्रताड़ना जैसे निष्फल रही। अभयदेव यथा स्थान ही निश्चल अडिग खड़ा रहा। उसके इस दुस्साहस को देख गणसंचालक जैसे और भी अधिक क्रोधाभिभूत हो उठे। पुनः कर्कश स्वर में बोले—"अधम सुना नहीं क्या तूने ? मैंने कहा, हट जा मेरे नेत्रों के सामने से, नहीं तो अभी कुछ अनिष्ट हो रहेगा। अरे, मैंने तो न जाने कब से यही समझ लिया है मेरे कोई पुत्र ही नहीं था और यदि था भी तो वह कभी का मर चुका है।"

गणसंवाहक के उत्तेजित मुख पर, जैसे सहसा पीड़ा का-सा भाव उभर आया था उनके एक मात्र पुत्र की मानों हिला-सा गया। इस बार जैसे साहस कर उसने अपने नेत्र-पलक ऊपर उठाए, पर वे अधिक देर तक टिके न रह सके। दृष्टि नत होते ही उसका शीर्ष भी जैसे अवनत हो रहा। नत मस्तक किए हुए ही वह अत्यन्त विनम्र स्वर में बोला—"पूज्यपाद! मैं इस समय गण सेना में हूँ और सुरक्षा प्रधान आचार्य शिष्य ने गणसंवाहक की रक्षार्थ मुझे इसी प्रासाद पर नियुक्त किया है।"

प्रबल देव के मुख से यह सुन गणसंवाहक का क्रोधावेश एवं विक्षोभ जैसे स्वयं ही सहसा आश्चर्य में परिणत हो उठा। उनके नेत्र विस्फारित हो रहे तथा स्वत नम्र हुए कण्ठ स्वर में पूछने लगे—"प्रबलदेव तुम्हारे मुख से यह जो कुछ मैं सुन रहा हूँ क्या वह सत्य है अथवा यह भी तुम्हारा कोई प्रपंच है?"

"महाशय विनीत सेवक ने जो कुछ कहा है वह अक्षरश: सत्य ही है। यह भी सत्य है कि मेरी महत्त्वाकांक्षा पूर्ववत है परन्तु आचार्य शिष्य ने अपने अकाट्य तर्कों से उसके स्वरूप को अवश्य बदल दिया है।" यह कहते हुए उसने अपनी दृष्टि उठा वृद्ध पिता की ओर देखा। उनका फूलता श्वास इस समय तक जैसे सामान्य अवस्था में आ चुका था। तनिक जिज्ञासा का सा भाव प्रकट करते हुए वह बोले—"सो कैसे आयुष्मान्?"

इस बार पिता के मुख से आयुष्मान का सम्बोधन सुन प्रबल का हृदय आत्मीयता का स्पर्श कर पुलकित हुए बिना न रहा। भावावेश से अपना मस्तक पूर्व से भी अधिक नत कर वह अति विनम्र स्वर में कुछ कहने को उद्यत ही हुआ था कि इसी मध्य आचार्य शिष्य का अश्व द्रुत गति से दौड़ता हुआ वहाँ आ पहुँचा। और आचार्य शिष्य उसकी पीठ से कूद सावेग गणसंवाहक की ही ओर बढ़ लिया। निकट आ उसने वयोवृद्ध सामन्त का अभिवादन भी किया। फिर प्रबलदेव की ओर तनिक देख नत मस्तक हो खड़ा रह गया। गणसंवाहक ने प्रांगण में खड़े अपने व सामन्त जनों की ओर जैसे साश्चर्य देखा और फिर उन्होंने अपनी दृष्टि आचार्य शिष्य के मुख पर केन्द्रित कर दी। उसे देख उनका मुख भाव जैसे एक क्षण में ही परिवर्तित हो उठा। प्रांगण में खड़े जन-समुदाय की ओर देखते रह वह न जाने क्या सोच सावेग आचार्य शिष्य की ओर बढ़ लिए। उसके सम्मुख आ दृढ़ कण्ठ स्वर में बोले— "जानते हो आयुष्मान तुम इस समय कैसी भाव अवस्था में हो?"

गणसंवाहक के मुख से यह सुन प्रांगण में खड़े सभी सामन्त एवं श्रेष्ठी एक स्वर में तो उनका जयजयकार कर उठे। किन्तु निकट में खड़े सभी मुख्यजन आतंकित हुए सहम गए। आचार्य शिष्य भी जैसे मन-ही-मन सोचने लगा —'प्रबलदेव ने यह कहीं विश्वासघात तो नहीं किया?' और फिर उसने संदिग्ध दृष्टि से उसकी ओर देखा फिर सामन्त प्रबलदेव की ओर। बोला कुछ नहीं। गणसंवाहक पुन: जैसे कोपावेश के से दृढ़ स्वर में पूछ उठे—"अरे ओ अबोध बालक मौन क्यों है, तू उत्तर क्यों नहीं देता?"

आचार्य शिष्य को इस बार निश्चय ही जैसे साश्चर्य भारी संदेह हो उठा। फिर भी प्रगट में उसने अपने को प्रयास कर सर्वथा अविचलित रखा। पराजित

वैशाली की सर्वोच्च नियामक संस्था गणसंस्थागार का मैं पूर्णाधिकार सम्पन्न अधिपति हूँ। मैं किसी के प्रति उत्तरदायी नहीं वरन् स्वयं राजा चेटक मेरे प्रति उत्तरदायी है। अरे मेरे प्रति न सही संथागार के प्रति तो है ही। फिर भी मेरी यह उपेक्षा क्यों ?"

यह कह उनका गम्भीर स्वर जैसे विश्राम की इच्छा से कुछ हल्का हुआ। परन्तु दूसरे ही क्षण अन्तर में फिर आवेग उठी किसी अन्य हिलोर के साथ वह पुनः कुछ ही बढ़ा। वह प्रश्न स्वर में कहने लगे—"गणसंस्थागार के अधिकारों की रक्षा करना मेरा कर्त्तव्य है केवल मेरा। राजा चेटक यदि चाहे तो भी वह कदापि अधिनायक नहीं बन सकता। गणसंस्थागार उसे स्वेच्छाचारी बनने का अधिकार कभी नहीं दे सकता। अन्यथा या तो वह स्वयं नहीं रहेगा या फिर मैं नहीं रहूँगा संथागार नहीं रहेगा और जब गणसंस्थागार ही नहीं रहेगा तो फिर यह शासन भी नहीं रहेगा किसी की कोई भी सत्ता नहीं रहेगी यहाँ तक कि यह वैशाली भी नहीं रहेगी। जब उसका गणसंस्थागार ही नहीं रहेगा तो फिर भला वह ही कैसे रहेगी और जब वह नहीं रहेगी तो कुछ भी नहीं रहेगा सब कुछ मिट जाएगा मैं मिट जाऊँगा चेटक मिट जाएगा अरे ओ सुनो, परन्तु वैशाली की पुनीत परम्पराएँ नहीं मिट सकती सामन्त मंजदेव उन्हें कदापि न मिटने देगा नहीं मिटने देगा बिलकुल ही तो नहीं मिटने देगा और यदि वे मिटी भी तो उनसे पहले स्वयं मंजदेव मिट रहेगा और वह स्वयं मिटने से पहले सब को उन सभी को जिन्होंने गणसंस्थागार के अधिकार को चुनौती दी है मिटाकर छोड़ेगा।"

सहसा उनका कण्ठ स्वर जैसे थककर अवरुद्ध हो उठा। वह विश्राम की एक साँस लिया चाहते थे पर साँस तनिक सा सहारा पाते ही बुरी तरह फूल उठा। फूलती साँस और उस से भी अधिक फूलते वक्ष के साथ उन्होंने अपने पैरों पर गिरे उत्तरीय को आवेग कंधे पर पटका मस्तक पर बहती स्वेद जल धार को आवेग तर्जनी अंगुली से पोंछ नीचे की ओर झटका और फिर विक्षिप्त भाव दृष्टि से प्रांगण में खड़े जन समुदाय की ओर देखा। किन्तु उनकी दृष्टि जैसे बलात् उधर से उचट सम्मुख ही खड़े एक युवक पर जा टिकी। उसे देख पहले तो वह जैसे स्तम्भ ही गए, परन्तु दूसरे ही क्षण क्रोधावेग के कारण उनके नेत्र आग्नेय हो उठे मुख तम तमा उठा। मेघ-गर्जन सदृश कड़कते कण्ठ स्वर में बोल उठे—"अरे ओ अधम तू यहाँ ? अरे पाप तू यहाँ गणसंवाहक के प्रावार में ? मैं पूछता हूँ किसने कहा है तुझे यहाँ आने को ? जा—अब तेरा यहाँ कुछ नहीं जो था वह कभी का मिट चुका है"। यह कह उनके कण्ठ स्वर में सहसा विक्षोभ का सा भाव उभर आया। तनिक रुक वह फिर सावेग बोले—"अधम मैं कहता हूँ, तू हट जा मेरे नेत्रों के सामने से, अभी—तत्काल अन्यथा—यह समूची वैशाली यहाँ यहीं आज कोई और ही दृश्य देखेगी।"

परन्तु वृद्ध पिता की यह प्रताड़ना जैसे निष्फल रही। अवश्यदेव यथा स्थान ही निश्चल अविग खड़ा रहा। उनके इस दुस्साहस को देख गणसंवाहक जैसे और भी अधिक क्रोधाभिभूत हो उठे। पुनः कड़कते स्वर में बोले—"अधम सुना नहीं क्या तूने ? मैंने कहा हट जा मेरे नेत्रों के सामने से नहीं तो अभी कुछ अनिष्ट हो रहेगा। अरे मैंने तो न जाने कब से यही समझ लिया है मेरे कोई पुत्र ही नहीं था और यदि था भी तो वह कभी का मर चुका है।"

चीखते हुए बोले—"श्री चेटक के दत्तक पुत्र, तूने मेरे ऊपर जो उपकार किया है उसे तो मैं आमरण नहीं भूल सकूँगा।" और यह कहते हुए उन्होंने मकरध्वज की ओर देखा। मकरध्वज का हृदय भी भाव विभोर हो उठा और नेत्र सजल हो गए। तथापि वह मन-ही-मन लज्जा का-सा अनुभव करता हुआ नत मस्तक हो गया, तथा तत्पश्चात चरण स्पर्श करके हो पश्चाताप के से बोझिल कण्ठ स्वर में बोला—"पितृवर मैं अपने अक्षम्य अपराध के लिए क्षमा चाहता हूँ।"

वस्तुसंवाहक के नेत्रों से स्नेह की जलधारा फूट निकली और कण्ठ स्वर बिखर सा गया। उसे किसी प्रकार संयत करने का प्रयास करते हुए बोले—"आयुष्मान मकरध्वज तुमने अस्तुत वैशाली के स्वर्णिम इतिहास को कलंक से बचा ही लिया। मैं इसके लिए हृदय से आभारी हूँ। परन्तु यह समय अब इस तरह बिताने का नहीं। तुम्हें शीघ्र ही अपने कर्तव्य का निर्धारण करना होगा। तुम यहीं रहकर आचार्य शिष्य की सहायता करोगे और मुझे तुरन्त ही आयुष्मान सिंह की सहायतार्थ गंगातट की ओर प्रस्थान करना होगा।"

वृद्ध वस्तुसंवाहक के इस प्रस्ताव पर आचार्य शिष्य तथा मकरध्वज दोनों ही कुछ कहने को उद्यत हुए। परन्तु उन्हीं की मन की बात को सर्व प्रथम संदेश वाहक कपिल कहने में सफल रहा। बोला—"महामान्य, आपने तो आजन्मजीवन ही वज्जिसंघ की सीमाओं की रक्षा की है अतः अब आपको विश्राम की आवश्यकता है। क्या आपको हम तरुणों पर विश्वास नहीं?"

'विश्वास नहीं? यह किसने कहा कि विश्वास नहीं। विश्वास क्यों नहीं आयुष्मान परन्तु अभी तो तुम्हारे खेलने खाने के दिन हैं। आज संध्या ही तो तुम्हारा सादी भी हो जाना करना आयुष्मती आया से विवाह है। जानते हो, इस नाते तुम मेरे क्या हुए? भला क्या कोई विवेकशील पुरुष अपने उस जामाता को
पुत्र की वि भी पिता

वस्तुसंवाहक का वाणी प्रवाह सैनिक सेविकाओं के मुख से उठता, उच्चारित जय-जयकार के मध्य विलीन हो गया। और सन्देशवाहक कपिल तो हर्षातिरेक में झूम झूम कर, पुकार उठा—'महाराज।"

बस, वह आगे कुछ नहीं कह सका।

परन्तु वस्तुसंवाहक का कण्ठ स्वर पुनः संयत हो रहा। वह बोले—"मेरे उस दिन के अपराध को यदि आयुष्मती आया और तुम दोनों ही केवल दोनों ही नहीं वरन् दास वर्ग सहित सारा वैशाली समाज क्षमा कर सके तो मैं समझूँगा मुझे वस्तु-सेवा का यथोचित पुरस्कार मिल गया है।" और फिर सहसा अपनी दृष्टि आचार्य शिष्य की ओर घुमा तथा उसके अत्यन्त निकट आ बोले—"आयुष्मान तुम केवल वज्जि मुकुट राजा चेटक के ही नहीं वरन् सारे वैशाली समाज के दत्तक पुत्र हो।" यह कह वह सहसा रुके और फिर कुछ सोचते हुए वे बोले—"फिर वैसी आम्रपाली की शिष्या ने ही क्या क्या दोष किया है? आयुष्मानो क्या वह वैशाली की दत्तक पुत्री बनने के योग्य नहीं? योग्य ही नहीं बल्कि अधिकारिणी भी है।"

वस्तुसंवाहक का कण्ठ भर आया और नेत्र सजल हो उठे।

वह पुनः उसी प्रसंग पर सोचता जिसके प्रवाह में उसने अपने को मन ही-मन बार-बार भावग्रस्त हुआ अनुभव किया था और उससे भी अधिक बार उसे अपने मन की केवल एक भ्रान्ति समझ प्रगट अपनी ही किसी मूढ़ता पर हँस रहता था। अतः आज देवी चित्रा व्यर्थ ही मैं व्याकुल हुई क्योंकि इस समय आचार्य शिष्य का भवन तो अट्टालिका से न जाने कितनी दूर—यद्यपि नगर परिधि में ही—फिर भी दृष्टि छाया से बहुत दूर निकल चुका था। वास्तव में वह इस समय जयराज के आवास की ओर जा रहा था कि मार्ग ही में अनिरुद्ध मिल गया। अनिरुद्ध की धारणा थी कि आचार्य शिष्य मिलते ही कहेंगे—'क्यों अनिरुद्ध इस कार्य में और इतना समय? उसने भी सोचा—'यदि वह यह कहेंगे तो मैं भी कह दूँगा प्रातः ही से निराहार हूँ और आपने मुझे लगाया था यह क्या ही विचित्र कार्य और किया। पर उसने यह सब व्यर्थ ही सोचा क्योंकि जब वह आचार्य शिष्य के सम्मुख आया तो आचार्य शिष्य ने पहले तो एक जिज्ञासापरक की-सी मूक दृष्टि से उसका जैसे आपादमीप अवलोकन किया और फिर अपने यथोचित गम्भीर दृढ़ स्वर में आदेश दिया—"अनिरुद्ध जयराज सहित सभी को तत्काल बन्दी बना लिया जाए।"

यह आदेश सुन अनिरुद्ध स्तब्ध रह गया जैसे उस पर कोई वज्र प्रहार हुआ हो। किन्तु वह शीघ्र ही सजग हो बोला—"आर्य क्या कुमार कीर्तिरथ को भी?"

"हाँ क्यों नहीं?" आचार्य शिष्य ने दृढ़ता से कहा।

"पर वह तो इस समय पितृ वियोग से ।"

आचार्य शिष्य उसे मध्य ही में रोक कह उठा— पर उसने क्या कीर्तिरथ ने केवल युवक की ही हत्या नहीं की वरन् अपने पिता की अकाल मृत्यु के लिये भी तो वही दोषी है।"

यह कह वह तनिक रुका कुछ सोचता-सा रहा फिर अपने स्वाभाविक गम्भीर स्वर में बोला—"और अनिरुद्ध इस समय मैं गणाध्यक्ष के दुर्ग की ओर जा रहा हूँ, इस आदेश पालन के पश्चात् तुम भी वहीं अपने को प्रस्तुत करो।

और तत्पश्चात् आचार्य शिष्य पवन के एक प्रबल झोंके की भाँति दुर्ग की ओर बढ़ लिया। अनिरुद्ध कुछ क्षणों तक तो खड़ा कुछ सोचता-सा रहा और फिर उसने अपना अश्व भी उसी दिशा में दौड़ा दिया आचार्य शिष्य के अश्व की गति से भी अधिक तीव्र गति के साथ फलतः उसका अश्व आचार्य शिष्य के अश्व से आगे निकल गया केवल आगे ही नहीं वरन् आचार्य शिष्य के अश्व के सम्मुख आ उसने उसका मार्ग भी रोक लिया। आचार्य शिष्य की पूरी शक्ति से अश्व की वल्गा को खींच रुक खड़ा हो गया। और, उसका चित्त हुआ जैसे स्वाभाविक रूप ही तत्परता में अद्भुत कोप पर आ पड़ा। उधर अनिरुद्ध ने भी इसी मध्य अपना अश्व सर्वथा आचार्य शिष्य के अश्व से हटा लिया। किन्तु, जब तक आचार्य शिष्य कोप से कुछ पूछे अनिरुद्ध ने अश्व पीठ पर बैठे-बैठे ही अपना मस्तक नत कर, कातर भाव स्वर में कहा—"आर्य, मैं भी अपराधी हूँ।"

आचार्य शिष्य के मुख से एक भारी साँस निकल सौम्यता के अन्तर्मुख में विलीन हो गई। फिर अपने सहायक की ओर देखते हुए वह तनिक सोच बोला— अनिरुद्ध

मुझे यह भी विदित है परन्तु आज मैं देवी महामाया से उपकृत हुआ हूँ अत: इसी से कुछ क्षोभ गया।"

अनिरुद्ध ने अपना शीर्ष पूर्व से भी अधिक अवनत कर कहा—"आर्य यह विश्वासघाती क्षमा की याचना करता है अपने जीवन के लिए नहीं वरन् वैशाली की रक्षार्थ।"

"पर अनिरुद्ध उसके लिए मैं आश्वस्त हुआ चाहता हूँ। जानते हो मातृभूमि घृणिता के साथ यह धृष्टता किसने की है?" अंतिम वाक्य के समाप्त होते-होते आचार्य शिष्य का कण्ठ स्वर क्रोधाविष्ट हो रहा और समूचा मुख तमतमा उठा। अनिरुद्ध ने संभ्रम दृष्टि से उसकी ओर देखते हुए कहा— नहीं तो आर्य।"

आचार्य शिष्य आवेष्टित कण्ठ स्वर में ही बोला— 'तो सुनो यह कांड तुम्हारे ही विश्वासघात के कारण हुआ है। और जानते हो यह किसी वैशालिक का ही षड्यन्त्र लेकर आया था।"

यह सुन अनिरुद्ध का समूचा मुख भी सहसा तमतमा उठा। सावेग बोला— "आर्य आश्वस्त रहें मैं भी उसका प्रतिशोध अवश्य लेकर रहूँगा।"

आचार्य शिष्य जैसे आश्वस्त हो रहा और फिर यह कुछ भी कहे बिना पूर्व की ही तीव्र गति से दुर्ग की ओर दौड़ लिया।

यह शरद् ऋतु थी वह ऋतु, जिसमें दिवस ने इधर संध्या के आंचल में मुँह ढाँप विश्राम के लिए पैर पसारे नहीं कि, बस उधर सर्वत्र अंधकार छा रहता है। फिर यह कृष्ण पक्ष का उत्तरार्द्ध भी था और आज गण महानगरी वैसे ही क्षोभ संतप्त थी। रात्रि की गहनता ने शीघ्र ही जैसे भयावह रूप ग्रहण कर लिया किन्तु उसकी इस विकरालता में भी यदि एक ओर आचार्य शिष्य का तो दूसरी ओर उसके सहायक अनिरुद्ध का अश्व सरपट दौड़ता जा रहा था और उससे भी अधिक गति से दोनों ही के मस्तिष्कों में विचारों का प्रवाह गतिमान था।

इधर अनिरुद्ध का अश्व यदि नगर के मुख्य द्वार पर आकर रुका तो आचार्य शिष्य का अश्व गणाध्यक्ष के दुर्ग में प्रविष्ट हो रहा। वहाँ इस समय केवल गणाध्यक्ष ही नहीं वरन् उनके पास ही महाबलाधिकृत प्रचण्ड देव भी विराजमान थे और उनकी उस समय की मुख मुद्राओं को देख कुछ ऐसा प्रतीत हो रहा था जैसे दोनों ही किसी गूढ़ मंत्रणा में व्यस्त थे। गणाध्यक्ष के हाथ में इस समय एक ताड़पत्र भी था। उधर नगर द्वार पर का अनिरुद्ध प्रधान द्वारपाल को दूर ही से देख उसे सावधान कर उठा। साथ ही द्वार को तुरन्त बन्द करने का आदेश कर वह फिर अश्वारूढ़ हो उसी अत्यावेग से नगर की ओर लौट लिया। और मार्ग में जो भी गण पुरुष मिला उसे भी सावधान करता चला। वह स्वयं भी अत्यधिक सावधान हो उठा।

गणाध्यक्ष सिंह आचार्य शिष्य द्वारा प्रस्तुत प्रसंग को देख कुछ चकित हुए। साश्चर्य बोले—"यह एक मानव के हाथ में था! परन्तु आयुष्मान यहीं क्यों कि वह वैदेशिक एक मानव ही था?"

आचार्य शिष्य इस समय स्पष्ट ही कुछ क्षोभ-सा गया तथापि सहज

बोला—"बन्धुवर अब आप इस प्रमाण के मोह में न पड़ें, प्रमाण खोजते-खोजते ही तो अन्ततः यह स्थिति आ उपस्थित हुई है, यदि अब उसका और मोह किया गया तो फिर बन्धुवर वैशालिकों के मुख पर कलंक लगा हुआ ही समझो।

"इसका अभिप्राय आयुष्मान् ? देखो मेरे पास अभी-अभी मगध ही से प्रधान अमात्य आर्यवर गोपाल का यह पत्र आया है और उसमें उन्होंने लिखा है कि राजा अजातशत्रु तथागत की पुण्य स्मृति में बन रहे तीस स्वर्ण स्तूप स्तूपों के दर्शन किया चाहते हैं यदि गण शासन उसकी अनुमति प्रदान कर दे तो मगध राज्य की समूची जनता उसमें अपने को अत्यन्त उपकृत हुआ मानेगी। साथ ही सम्राट की इस वैशाली यात्रा से दोनों पड़ौसी राज्यों के मध्य के सम्बन्धों में भी सुधार होगा और फिर किसी दिन यह राजगृह नगरी भी तो वज्जी संघ के गणाध्यक्ष का स्वागत कर अपने को धन्य हुआ मानेगी।

आचार्य शिष्य ने पत्र को अत्यन्त ध्यान से सुना और जो कुछ सुना उससे वह अपने ही किसी निर्णय के प्रति जैसे सशंक हो उठा। पर साथ ही उसे पत्र पर भी विश्वास नहीं हो पा रहा था परन्तु उसी के साथ उस अपने में अविश्वास का कोई स्पष्ट कारण भी नहीं दीख पड़ा। अतः वह पुनः दुविधा में पड़ गया वैसी ही दुविधा में जिससे आज प्रातः ही तो उसे जैसे मुक्ति मिली दीख पाई थी। वह निराश हो गया। फिर भी बोला—"बन्धुवर मन में न जाने कब से एक भय बना हुआ था जो आज सत्य होकर ही रहा। बन्धुवर इस प्रमाण के अभाव में ही तो मैं आज तक व्यर्थ में एक रहस्य को छिपाता रहा। आर्यवर जानते हो वह रहस्य क्या था ? अकाल देवी आम्रपाली के आगमन के दिन ही जो चार मागध तरुणों की हत्या हुई थी वह केवल संयोग मात्र नहीं वरन् योजना बद्ध थी और उसमें आचार्य वर्षकार का भी हाथ था।"

यह सुन गणाध्यक्ष स्तब्ध रह गए। आचार्य शिष्य ने जो कुछ कहा उस पर उन्हें विश्वास नहीं हुआ वह सावेश बोले—'आयुष्मान् तुम यह कह क्या रहे हो ? क्या यह शासन से भेद छिपाने का प्रयास नहीं हुआ ?

आचार्य शिष्य नत मस्तक हो बोला—"बन्धुवर, इसी आरोप की तो मुझे पहले भी आशंका थी और इसी कारण प्रमाण के अभाव में मैं इस रहस्य को प्रकट करने में असमर्थ रहा। वास्तव में वह मेरी अनुभूति है उसके कारण दुविधा भी रही उसी दुविधा में मैं इतने दिनों तक एक विक्षिप्त की भाँति घूमता भी रहा घूमता रहा इस आशा से कि कदाचित् किसी दिन कोई प्रमाण मिल जाए यद्यपि वह प्रमाण मेरे पास आज भी नहीं है पर अब मैं अपनी अनुमति में और संदेह करूं मेरी यह सामर्थ्य भी नहीं रही। आज तो आपको मेरी अनुभूति पर ही विश्वास करना होगा अन्यथा कह दो बन्धुवर कि मैं वैशालिक नहीं वरन् वैशाली का कोई शत्रु हूँ।

आचार्य शिष्य के अन्तिम वाक्य को सुन गणाध्यक्ष सिंह को जैसे सहसा कुछ स्मरण हो आया आचार्य बहुलाश्व का पत्र उनके नेत्रों के सामने स्थिर हो गया परन्तु साथ ही वह सोचने लगे—'यह भी कैसी विचित्र बात है ! प्रकट में वह कुछ कहने को भी उद्यत हो रहे परन्तु इसी मध्य महाबलाधिकृत पीठिका से उठ बोले—'और तुम्हारी इस पत्र के सम्बन्ध में क्या धारणा है, बन्धुवर आचार्य शिष्य ?"

आचार्य शिष्य ने उत्तर में पहले तो कुछ सोचा, सोचा कि जब एक बार दोषारोपण हो ही चुका तो फिर मैं अपने ही में भला क्यों संदेह करूँ। पर वह कैसे अविश्वास बोला— "सम्राट् यह निश्चय ही एक प्रपंच है। मेरा निष्कर्ष है कि मगध राज अजातशत्रु इस समय यहीं वैशाली में आचार्य वर्षकार के प्रासाद में हैं।"

यह सुन सोमा ही चकित हो रहे। किन्तु मान हुआ गणाध्यक्ष सस्पर्श पूछ उठे— "और यदि नहीं हुए तो आयुष्मान्?"

"सम्राट् यह निर्णय करना आपका दायित्व है, मेरा दायित्व शंका को प्रकट करना था और वह मैंने कर दिया।"

आचार्य शिष्य के मुख पर इस बार जय निश्चय आत्मविश्वास की रेखा उभर उठी।

इधर आचार्य वर्षकार इस समय अपने निजी कक्ष में चिन्तित आसीन थे। उसी कक्ष में पीठिका पर एक व्यक्ति भी विराजमान था। सहसा उस व्यक्ति की ओर दृष्टि कर वह बोले— "सम्राट् अब एक क्षण का भी विलम्ब न केवल साम्राज्य के लिए वरन् हमारे जीवन के लिए भी घातक है। दुर्ग को भेजे गए दूत का अब तक न लौटना निश्चय ही इस बात का द्योतक है कि उसे वहाँ नजरबन्द कर लिया गया है। सम्राट् आप इस अज्ञात की सुरक्षा प्रमाण का कम करके न समझें, मगध साम्राज्य के नाम पर जो चार युवकों की बलि कराई गई थी, उसमें तो भी प्रश्न हो सकता है। इसका आभास मुझे पहुँचे ही दिन पा गया था, परन्तु यह वैशाली की न्याय व्यवस्था ही थी कि प्रमाण के अभाव में यह आपके इस विनीत सेवक का कुछ भी न कर सका। उसके हाथ तो मेरे बड़ी बनाने से रह ही गए, मेरे विरुद्ध मुँह भी बन्द रहा। पर आप अब इस समय तक सब रहस्य प्रकट हो चुके हैं, कदाचित् कोई प्रमाण भी मिल चुका है, अतः सम्राट् अब आप उठें और आकाश के पूर्व भाग में एकत्र साम्राज्य के सैनिकों का आह्वान करें। गुप्त शस्त्रागार में मैं उन्हें कभी का शस्त्र प्रदान कर चुका हूँ और वे अब युद्ध के लिए पूर्णतः सन्नद्ध हैं।"

सम्राट् सोत्साह पीठिका से उठ बोले— "तो आर्यवर फिर साम्राज्य का यह विनीत सेवक भी प्रस्तुत है। आप भी आगे बढ़ मेरा मार्ग-दर्शन करें।"

आचार्य वर्षकार का अन्तर उत्साह से हिलोर उठा। मुख भी खिल उठा और नेत्र मानो किसी चिर आकांक्षित विजय को सम्मुख देख मुस्करा उठे। वह बोले— "सम्राट् आप तो साम्राज्य के रक्षक हैं। आप ही के बाहुबल पर तो उसके विस्तार का दायित्व है। अन्यथा यह विनीत सेवक किस योग्य है जो मगध-अधिपति के मार्ग दर्शन की धृष्टता करे।"

सम्राट् नत मस्तक हो बोले— "आर्य मैं तो निमित्त मात्र हूँ। वस्तुतः मगध साम्राज्य के संस्थापक तो आप हैं। अन्यथा गंगा तट का पारकर, इधर यहाँ वैशाली तक मागध सैनिकों का आना कभी संभव हो पाता? कदापि नहीं आर्य, यह सब आप ही का नीति कौशल है जिसने असंभव को भी संभव कर दिखाया।"

आचार्य वर्षकार एक उन्मुक्त ठहाका दे हँस उठे, हँसते रहे। उनकी यह हँसी साधारण नहीं थी, वरन् जैसे विजयोन्माद की हँसी थी जिसे सुन एक बारगी वह

उसका अश्व फिर तत्क्षण ही तो त्वरित गति से उसी ओर दौड़ लिया। उसके पीछे-पीछे अनिरुद्ध भी दौड़ उठा। नागरिक भी अपने आवासों की ओर चिल्लाते हुए, आह्वान करते हुए थे— अरे भागो नगरी वालो जागो अब भी जाग उठो भागो वैशाली वालो वैशाली के साथ विश्वासघात हुआ है। मगधवीरों की सहायता से पहरों में नए उपाय से नहीं वरन् मागध सैनिकों ने नगर में प्रवेश किया है।

और इस प्राचीर पर खड़े होकर जब महाबलाधिकृत प्रचण्डदेव ने अपनी दृष्टि फैला मागध सैनिकों को देखा तो वह उनकी संख्या को देख चकित हो उठे हठात् भी। पर जब उन्होंने इस अन्धकार में कुछ नागरिकों को भी आते देखा तो उनके हृदय में उत्साह का संचार हो उठा। पास खड़े ही गणाध्यक्ष सिंह सेनापति भी खड़े थे। उनकी ओर दृष्टि कर वह बोले—"बन्धुवर यदि हम किसी प्रकार भी इस रात्रि इनके साथ संघर्ष करते रहें तो प्रातः हमारी विजय निश्चित है। आप स्वयं गणध्वज की रक्षा करें और मैं ।

इसी समय देवी रोहिणी पीछे से कह उठी— बन्धुवर गणध्वज की रक्षा मैं करूँगी और तुम दोनों ही सभी अंगरक्षकों को साथ ले इनकी अग्रिम पंक्ति पर टूट पड़ो। अग्रिम पंक्ति में ही तो वह विश्वासघाती आमात्य वर्षकार अजातशत्रु के साथ उपस्थित है। यदि एक बार उसको समाप्त कर दिया तो फिर उनके सैनिकों का साहस भी जाता रहेगा।

किन्तु वर्षकार ने उसे इतनी बातों को इतनी दूर से भी भाँप लिया था। वह सैनिकों का आह्वान कर कह उठा— अरे सैनिको देखते क्या हो इन कपाटों को तोड़ भीतर प्रविष्ट हो रहो।" और फिर जितनी शक्ति से उसने सैनिकों को उच्च स्वर में ललकारते हुए वह कह उठा—"अरे सैनिको क्या देख नहीं रहे कि तुम्हारे पीछे कौन बढ़े आ रहे हैं। अरे मूर्खो वे वैशालिक हैं—वैशालिक।"

उधर साथ में वर्षकार का कण्ठ स्वर कानों से टकराते ही महाबलाधिकृत प्रचण्ड देव का क्षत्रिय रक्त भी खौल उठा। मेघ गर्जन सदृश कड़कते स्वर में वह बोले— विश्वासघाती वर्षकार आज तेरा यह विश्वासघात न केवल तेरी ही वरन् तेरे सम्राट की भी जान लेकर रहेगा और इन मागध सैनिकों का यहाँ वैशाली के राजपथों पर ही रक्त बहता दिखाई देगा।

वर्षकार एक उच्च ठहाका दे हँस उठा। फिर बोला— 'अरे ओ प्रचण्ड देव क्या मैं विश्वासघाती हूँ? विश्वासघात तो किसी दिन तूने किया था कि गंगातट पर मागध वाहिनियों को बुला लिया और फिर उन पर इधर वैशाली से प्रहार करा दिया। प्रचण्ड आज यह उसी का प्रतिशोध है।

और फिर उसी के साथ एक अन्य कण्ठ स्वर वहाँ गूँज उठा— और प्रतिशोध है उस अपमान का भी जो एक दिन वैशालिकों ने मेरे साथ किया था। पितृवर की मृत्यु के पश्चात् मुझे नहीं वरन् मेरे अनुज को अभिषिक्त कर मुझे अपमानित किया था और फलस्वरूप मुझे विवशता से राजगृह की ओर पलायन करना पड़ा था। पहचान लो वैशालिको मैं वही गोपाल हूँ मगध साम्राज्य का एक प्रमुख अमात्य गोपाल और इस समय वैशाली में साम्राज्य का एक राज्यपाल।" फिर वह भी एक उच्च ठहाका दे हँस

रहे हैं विजय हमारी निश्चित है और अब मगध पर हमारा ही राज्य होगा पर साम्राज्य का नहीं गणराज्य के उच्च आदर्श का जिसमें इन विश्वासघातियों का सर्वनाश हो रहेगा।"

किन्तु अंशुधर सिंह ने यह सब कुछ जैसे अनसुना कर दिया मानों उसके तथा राजा अजातशत्रु के मध्य पर्याप्त समय से चल रहे द्वन्द्व-युद्ध के ये निर्णायक क्षण थे। मगध देव भी इसी प्रकार जूझ रहा था और जूझ रहे थे दुर्ग के कतिपय अंग रक्षक मागधों की एक पूरी पंक्ति से ऐसी पंक्ति से जो सम्राट की रक्षा के लिए कृत-संकल्प हो कर आई थी मध्य पंक्तियों वाले सैनिकों का आगे पीछे दाएं-बाएं चारों ओर ही प्रहारों का क्रम गतिमान था। और इन अनवरत वह्नि प्रहारों के मध्य आपाय वप कार सोच रहा था—'कदाचित फिर यह कोई भूल हुई है, वैशाली के ये नागरिक तो आते ही जा रहे हैं तथा इधर जो हैं उनमें भी उत्साह यथापूर्व है केवल यथापूर्व ही नहीं वरन् वह आते नागरिकों को देख और बढ़ता ही जा रहा है। यह तो प्रत्येक बीतता क्षण हो ।"

वह निराश हो उठा निराश दृष्टि से उसने गोपाल की ओर देखा किन्तु गोपाल का इस समय किसी ओर भी देखना असम्भव था वर्षकार ने देखा कि उसके शरीर से केवल स्वेद-कण ही नहीं वरन् रक्त भी प्रवाहित है और वह इस समय मगध देव से जैसे हत पराक्रम हुआ केवल प्रतिरक्षात्मक युद्ध कर रहा है। यह देख वह घबरा उठा। उसने फिर कातर दृष्टि से सम्राट् की ओर देखा वह भी जैसे थके से प्रतीत हुए, केवल थके हुए ही नहीं वरन् स्पष्ट ही सिंह के प्रहारों को रोक रहे थे। अब सम्राट् और प्रतिरक्षात्मक युद्ध करें? फिर तो पराजय निश्चित है अपना सम्हालता हुआ वर्षकार आवेग मध्य पंक्ति में घुस पड़ा और फिर उसी तत्परता से कतिपय कातरप सैनिकों को साथ ले वहीं वापिस लौट आया सैनिक जैसे किसी अवसर की घात में खड़े हो गए।

और वर्षकार सहसा ऊर्ध्वबाहु हो उत्साहित कण्ठ स्वर में घोषणा कर उठा—"वीरो सिंह मारा गया अब केवल शृगाल ही बचे हैं और देखो आचार्य शिष्य जीवित ही पकड़ा जाए।"

उधर आचार्य शिष्य भी प्रत्युत्तर में जैसे आह्वान कर उठा—"वैशाली के वीरो अंशुधर सिंह मारे गए, तो भी गणराज्य अजर अमर है वह अक्षुण्ण है उसकी कीर्ति-अमर है सूर्य की भांति उसके आलोक की भांति आज राहु ने उसकी ओर अपना हाथ बढ़ाया है बढ़ाया है तो क्या हुआ वह अभी नष्ट विनिष्ट हो रहेगा। और फिर वही आलोक हो रहेगा वह आलोक जिसमें अन्धकार स्वतः नष्ट हो जाता है।"

परन्तु सिंह अभी भी सम्राट से जूझ रहा था हाँ वर्षकार की घोषणा को सुन मगध देव ने मेघ कोरों से ऊपर की ओर अवश्य देखा उसका देखना था कि कई सैनिक एक साथ ही उस पर टूट पड़े, यह देख गणाध्यक्ष का जैसे श्वास फूल उठा एक बार उसने अपनी दृष्टि उठा मगध देव की ओर देखने का भी प्रयास किया कि सम्राट् का खड्ग उसकी ग्रीवा पर आ पड़ा।

गण का प्रतीक गया!

परन्तु फिर भी आचार्य शिष्य नागरिकों को अपने साथ मे मगध सैनिकों की पिछली पंक्ति से जूझता रहा देवी शिल्पा का भी खड्ग अपने पूरे वेग से चल रहा था, और वहीं बचा देवी महामाया के खड्ग की भी मंजरिका के इस रणकौशल को देख वह गर्व का अनुभव कर उठा परन्तु सहसा उसे अनिरुद्ध का स्मरण हो आया पर्याप्त समय से उसका स्वर सुनाई नहीं दिया था अत उसने चारों ओर दृष्टि फैलाकर देखा वह कहीं भी नहीं दीख रहा था तो क्या ?

उसका प्रश्न जैसे शेष रह गया ।

सहसा कुछ मगध सैनिकों ने देवी महामाया को घेर लिया फिर भी वह उन से जूझती रही परन्तु कब तक जूझती रहती ? देवी शिल्पा उसकी सहायतार्थ दौड़ी तो वह भी घिर उठी । इधर प्रथम पंक्ति के सैनिक भी अपना कार्य समाप्त हुआ समझ उधर ही की ओर अपने अन्य सैनिकों की सहायतार्थ दौड़ लिए, केवल कुछ सैनिक शेष रहे अंगरक्षकों से जूझते रह गए । और कुछ सैनिकों को वर्षकार ने रोक लिया उनसे वह मृत सिंह और मकरध्वज के शवों को उठवा उसी ओर हो लिया जिधर अभी भी युद्ध अविराम था । किन्तु फिर भी आचार्य शिष्य हताश नहीं हुआ प्रतिशोध की अबला जैसे उसे पुलकित मे चमत्कार उठी वह दृढ़-संकल्प हो उठा युद्ध करता रहा कि इसी मध्य महामाया का आर्तनाद उसके कानों से आ टकराया तत्क्षण उसने उधर की ओर देखा ही था कि मगध सैनिकों ने तत्परता से उसकी ओर बढ उसके खड्ग के मध्य भाग पर तीव्र प्रहार किया ।

खड्ग विखंडित हो भूमि पर जा गिरा ।

फिर भी वह खंडित खड्ग की सहायता से ही जूझता रहा कि सहसा एक मोटी रज्जु मंडराती-सी उसके शरीर से आ लिपटी ।

मानो रात्रि के अन्धकार में कोई विशाल अजगर सहसा उसकी काया से लिपट उठा ।





# उपसंहार

**क्या** शेष रहा और क्या अशेष हुआ ?

यह एक प्रश्न है जो अगली प्रात उठे वैशालिकों ने अवश्य ही अपने से पूछा होगा और वास्तव में उन्होंने यह पूछा भी।

उधर सदानीरा की उद्दंड लहरें भी इस समय तक कुछ शान्त हो चुकी थीं अतः नव-प्रभात में नागरिकों ने भी मानो चैन की-सी सांस ली। परन्तु, साथ ही उन्हें ध्यान हो आया आभ्यन्तर वैशालिक क्या अब हृदय के इतने कठोर हो गए कि मगध शासन की ओर से सहायता का आह्वान करता हुआ एक नहीं वरन् तीन-तीन स्थानों से नगारा बज उठा और फिर भी उन्होंने इधर की ओर मुख तक नहीं किया मानो कोई बात नहीं उन्हें तो हमारी सुधि नहीं थी अतः अब हम स्वयं ही जा उन्हें अपनी कृतज्ञता का सम्वाद दे आते हैं। परन्तु मध्याह्न पूर्व में जब वे नगर की ओर आए तो इतने दिन चढ़े तक भी मुख्य-द्वार के कपाट बन्द रहे देख वे स्तब्ध रह गए, उनमें से कुछ चकित भी हुए और कुछ केवल कौतूहल का भाव प्रकट कर रह गए कुछ ने समझा—'यह तो वैशालिकों का प्रमाद है। पर जब उन्होंने अपनी दृष्टि ऊपर उठा देखा तो वे बस अपना माथा ठोकते ही रह गए वैशाली की अभेद्य प्राचीर के मुख्य द्वार पर कोई वैदेशिक ध्वज लहरा रहा था। और सम्भवतः नगर में इस समय कोई घोषणा भी की जा रही थी। बाहिर वैशालिकों ने कपाटों से कान लगा कुछ सुना तो वे स्तब्ध ही रह गए। उद्घोषक विजयोन्मत्त कण्ठ स्वर में घोषणा कर रहा था— ऐ वैशाली के प्रजाजनो आज मध्याह्नोपरान्त में वैशाली के मुख्य-राजपथों पर से मगध साम्राज्य के यशस्वी सम्राट् विदेहीपुत्र अजातशत्रु की विजय यात्रा निकलेगी और फिर दुर्ग के मुख्य प्रकोष्ठ में एक राजसभा होगी राजसभा में साम्राज्य-निष्ठ वैशालिकों को पुरस्कार प्रदान किया जाएगा तथा बन्दियों को ।"

बाहिर वैशालिकों ने फिर पीछे आगे की बात ही नहीं सुनी उन्होंने तो फिर भी कुछ सुनी परन्तु जो वैशालिक इस समय मुख्य-नगर के भव्य प्रासादों उच्च अट्टालिकाओं और साधारण आवासों में थे उन्होंने तो इतना भी सुनने का प्रयत्न नहीं किया, यदि सुना तो अब राजपथों पर एवं वीथियों में पहरा देते राज पुरुषों ने और वास्तव में उन्हीं को इस विजय यात्रा में सम्मिलित भी होना था। तो फिर ? किन्तु छोड़ो इस बात को। बस यही मान लो कि वैशाली हत-पराजित ही थी। और क्या विजित नहीं ?

प्रश्न जैसे फिर शेष रह गया। पर कदाचित् ऐसा नहीं।

और मध्याह्नोपरान्त जब वैशाली के सूने राजपथों पर से घोषित यात्रा निकली तो सम्राट् कुछ खिन्न कण्ठ स्वर में बोले— 'आर्यवर इससे तो इसे रहने ही दो।" किन्तु उनका प्रधान अमात्य वर्षकार बोला—"नहीं सम्राट् जब हमारी विजय हुई है तो फिर उस उपलक्ष्य में यह यात्रा भी निकलनी ही चाहिए, यदि राजपथ सूने हैं तो क्या हुआ नगर से बाहर कपोत तो सहस्रों हमारा स्वागत कर रहे हैं।"

और अंततः वह राजसभा भी हुई जिसमें पुरस्कार के लिए तो कोई नहीं आया पर हाँ बन्दी अवश्य उपस्थित किए गए क्योंकि यह कार्य भी साम्राज्य के सैनिक अब तो और भी सुगमता से कर सकते थे। और इस राजसभा में एक नहीं एक एक कर अनेक बन्दियों को उपस्थित किया गया और आचार्य सिम्ह ने जब बन्दी अवस्था में ही महावीर मेरिज रत्न देवी रत्न कमम गणमंबाहक मृत्युंजय प्रधान सेनावाहक कपिल उसकी पत्नी काबा और फिर उसी पंक्ति के अन्तिम छोर पर कमार कीर्तिरथ एवं जनरथ को भी देखा तो वह चकित रह गया मधरिका और देवी सिप्रा तथा देवी रोहिणी का तो उसे उस समय रात्रि में ही पता लग गया था। और जब ये सभी आ गए तो आचार्य वर्षकार ने स्वयं सिंहासन आसीन सम्राट् अजातशत्रु के सम्मुख मस्तक नत कर सविनय निवेदन किया— 'सम्राट्! ये सभी बन्दी साम्राज्य के शत्रु और घोर शत्रु हैं अब विश्वासघाती जो यह आप इन्हें साम्राज्य एवं व्यवस्था के हित में उचित दण्ड प्रदान करें।" और फिर बन्दी आचार्य सिम्ह के सम्मुख आ उसने प्रश्न किया—'क्यों अज्ञात कुल युवक यदि तू चाहता तो मुझे बन्दी बना सकता था फिर भी तूने ऐसा क्यों नहीं किया?"

किन्तु आचार्य सिम्ह इस प्रश्न के उत्तर में मौन रहा। उसे मौन रहा देख आचार्य वर्षकार दृढ़ कण्ठ स्वर में बोला—"बंदी जानता नहीं यह सम्राट् अजातशत्रु की राजसभा है और उसमें सम्राट का प्रधान अमात्य तुझ से अपनी रुचि का प्रश्न कर रहा है और उसका उत्तर न देना एक दूसरा कदाचित् पहले से भी अधिक असह्य अपराध होगा।"

किन्तु आचार्य सिम्ह इस बार भी मौन ही रहा। अतः आचार्य वर्षकार ने इस बार निश्चय ही अपने को अपमानित हुआ अनुभव किया। अपने अन्तर की खीझ को मिटाने के प्रयास स्वरूप उसने सभी सभासदों की ओर अपनी दृष्टि कर पीछे सगर्व कहा—"मान्यवर सभासदो चूंकि यह अज्ञातकुल है कदाचित् इसी से यह लज्जा का अनुभव कर रहा है।"

इसी मध्य बन्दी गणसंवाहक मृत्युंजय बोल उठे—"आचार्य वर्षकार कदाचित् आप भूल कर रहे हैं यह राजा चेटक के पुत्र हैं और यदि न भी हुए होते तो भी आपको साधारण शिष्टाचार तो कम से कम ।"

परन्तु इसी मध्य स्वयं सम्राट् कह उठे—"बन्दी मृत्युंजय अज्ञातकुल है आर्य पर यदि इसमें आपको भ्रम हुआ है तो बन्दी मृत्युंजय का भी यह केवल भ्रम ही है कि यह राजा चेटक का पुत्र है यह न तो अज्ञात कुल है और न ही क्षत्रिय पुत्र।"

"तो फिर क्या यह कोई आर्यपुत्र है सम्राट्?"

आचार्य वर्षकार के मुख पर उपहास की कुटिल-सी मुस्कान खेल उठी।

किन्तु सम्राट् अजातशत्रु पर्यंकस्थ सहज भाव में बोले—"आर्यवर यह मागधपुत्र भी नहीं है वरन् एक ब्राह्मण पुत्र ही है, स्वयं आचार्य वर्षकार का ही आर्य।"

आचार्य शिष्य ने यह सुन जैसे लज्जा अथवा आत्मग्लानि से अपना मुख नत कर लिया।

पर आचार्य वर्षकार यह सुन स्तब्ध रह गया भारी कण्ठ से पूछने लगा—इसका कोई प्रमाण सम्राट् ?

सम्राट अजातशत्रु ने क्रमशः आचार्य शिष्य और आचार्य वर्षकार की ओर किंचित मुस्कान के साथ देखते हुए कहा—'प्रमाण चाहिए आर्यवर तो लो यह पत्र, जो आचार्य बहुलाश्व ने किसी दिन सिंह सेनापति को भेजा था और अब इसी दुर्ग के एक कक्ष की मंजूषा से प्राप्त हुआ है।"

भरी राजसभा में जिसमें कि आचार्य वर्षकार ने अपने को सम्मानित किए जाने की आशा की थी सार्वजनिक रूप से हुए इस रहस्योद्घाटन पर उसने भारी अपमान का अनुभव किया। वह क्रोधित हो उठा और किसी पर नहीं वरन् स्वयं सम्राट पर, एक सभासद के हाथ से उसने खड्ग ही तो छीन लिया पर बढ़ लिया आचार्य शिष्य की ओर। सक्रोध सावेग बोला—'सम्राट् यदि यह प्रमाण सत्य है तो यह लो।"

एक क्षण में ही आचार्य शिष्य का शीश धराशायी हो रहा पर उसके नेत्र जैसे हँस रहे थे उन्हें इस प्रकार हँसते देख कर भी मंजरिका रो उठी साथ ही अन्य महिला बंदी भी पर देवी शिप्रा नहीं रोई वह सर्वथा संयत ही रही। उसके हाथ तो बंधे हुए ही थे अतः नेत्रकोरों ही से मंजरिका की ओर देख सकी और फिर नेत्रों में ही न जाने क्या कुछ कहा कि मंजरिका शान्त हो गई। साथ ही उसके मुख पर गर्व का-सा भाव छा उठा। सजल नेत्रों और सूखते ओष्ठों पर मुस्कान की लहर उठी।

उधर सम्राट् बोले—'आर्यवर यह तो आपने उचित नहीं किया आचार्य शिष्य साम्राज्य का भी उसी प्रकार निष्ठावान सेवक बन सकता था जैसे कि वह कभी गण-राज्य का रहा था।"

इस पर आचार्य वर्षकार नम्रता से नत मस्तक हो बोला—'महाराज यह आप की भूल है वह तो केवल गणराज्य का ही सेवक बन कर रह सकता था और आज जैसे मैंने गणराज्य के साथ विश्वासघात किया है कदाचित् वैसा ही वह भी किसी दिन इस मगध साम्राज्य के साथ कर बैठता "

यह कह अमात्य वर्षकार सवेग देवी शिप्रा की ओर बढ़ बोला—"दासीपुत्री! अन्य बंदियों के सम्बन्ध में अब कल निर्णय होगा अब तू अपने नृत्य-कौशल से सम्राट का मन प्रसन्न कर।

किन्तु देवी शिप्रा भी आचार्य शिष्य की ही भाँति उत्तर में मौन रही।

वर्षकार जैसे देवी शिप्रा के मनोभाव को ताड़ गया। अतः वह इस बार कुछ दृढ़ता से बोला—'अरी ओ दासी भी क्या तू यह नहीं जानती कि यह सम्राट अजातशत्रु की राजसभा है और जिसने तुम्हें आदेश दिया है वह मगध साम्राज्य का महामात्य है बता तू नृत्य करेगी या नहीं ?"

देवी शिप्रा ने उत्तर में सदा की भाँति सर्वथा अविचलित रहे कहा— आचार्य

मैंने तो सदा ही एक व्यापक समाज के सम्मुख नृत्य किया है और उसी नृत्य की मैं अभ्यस्त भी हूँ। सीमित सभा में नृत्य करना मेरे लिए एक दुविधा है।"

"परन्तु यह राजसभा है और अबोध छोकरी यह सीमित ही होती है। यदि तू सम्राट् को प्रसन्न कर सकी तो तुझे राज नर्तकी बना दिया जाएगा।"

"आचार्य मुझे इसकी कोई अभिलाषा नहीं।"

तो फिर बिना अभिलाषा के ही सम्राट् को प्रसन्न करने के लिए नृत्य कर तुझे मुक्त कर दिया जाएगा।"

"आचार्य जब मुझे मुक्त करने वाली वैशाली ही दास बन गई तो फिर सभा मैं स्वयं ही स्वतन्त्र होकर क्या करूँगी।" सहसा राज सभा बैठे वैशालिकों के उन्मुक्त कण्ठ स्वरों से गूँज उठी। सभी मुक्त स्वर में 'साधु-साधु' कह उठे। पर आचार्य वर्षकार उत्तेजित हो उठा। सावेश बोला—"फिर भी आज तुझे नृत्य करना होगा।

देवी चित्रा भी इस बार दृढ़ता से बोली—"आचार्य यह असम्भव है।"

"असम्भव है?" आचार्य वर्षकार ने आग्नेय नेत्रों से उसकी ओर देखते हुए कहा। किन्तु, देवी चित्रा ने सर्वथा अविचलित रह, पुनरपि दृढ़ कण्ठ स्वर में ही कहा—"हाँ आचार्य असम्भव ही है। बंदी बना लेने से केवल तन ही विवश हो सकता है पर उसके साथ मन भी दास बन जाए, यह अनिवार्य तो नहीं।

आचार्य की उत्तेजना इस बार क्षोभ में परिणत हो रही और वह उसी प्रकार सावेश आगे बढ़ लिया जिस भाँति कि कुछ समय पूर्व आचार्य शिल्प की ओर बढ़ा था रक्त रंजित खड्ग उसके हाथ में था ही। किन्तु उनके उठने से पूर्व ही सम्राट् सहसा एक उच्च ठहाका दे हँस पड़े फिर बोले—"आर्यवर जीवन में आपने कभी पराजय स्वीकार नहीं की यदि आज कर ही लेंगे तो कदाचित् जीवन का एक भारी अभाव दूर हो रहेगा।"

और आचार्य वर्षकार सम्राट् की यह बात सुन न तो पीछे हट सका और न आगे ही बढ़ पाया। मस्तक नत कर केवल इतना ही कह सका—"सम्राट्! आपकी जैसी आज्ञा।"

